ईशोपनिषद् ( आत्मज्ञान )
( १ ) आत्मोन्नतिका मार्ग ५५
( २ ) आत्मघातका मार्ग ५९
( ३ ) आत्मतत्त्वका वर्णन ६१
( ४ ) आत्माकी व्यापकता ६५
( ५ ) सर्वत्र आत्मभाव ६६
( ६ ) परमात्माके गुण वर्णन ६७
( ७ ) ज्ञानक्षेत्र ६८
( ८ ) कर्मक्षेत्र ७३
( ९ ) सत्यधर्मका दर्शन ७८
( १० ) उपासना ८०
( ११ ) आत्म-परीक्षण ८१
( १२ ) प्रार्थना ८३
परमेश्वरका नाम-संकीर्तन ८५
परमेश्वरके वर्णनसे मनुष्यके ग्रहण करने योग्य बोध ८८
सूचना ९३
ईशोपनिषद्में वर्णित मनुष्यकी उन्नतिका मार्ग
( १ ) मनुष्यका साध्य ९४
( २ ) साधन ९४
( ३ ) कर्ममार्ग ९५
( ४ ) आध्यात्मिक कार्यक्षेत्र ९६
( ५ ) आधिभौतिक कार्यक्षेत्र ९६
( ६ ) आधिदैविक कार्यक्षेत्र ९७
( ७ ) यज्ञ और अयज्ञ ९७
( ८ ) कर्म, अकर्म और विकर्म ९७
( ९ ) अमरत्व प्राप्तिका मार्ग ९८
सत्यनिष्ठा, सिंहावलोकन, वेदका आदेश ०३

| | |
|---|---|
| उपनिषद्का भावार्थ ( शान्तिमन्त्र ) | १०६ |
| आत्मज्ञान | १०६ |
| तीन मार्ग | १०९ |
| विरोधका परिहार | ११० |
| असुर्य लोक | ११२ |
| धनका अपहार | ११४ |
| अग्निदेवता | ११५ |
| ईशोपनिषद्के मन्त्रोंका तुलनात्मक विचार | ११७ |
| ईशोपनिषद्के रूपान्तर | १३७ |
| श्रीमद्भागवतमें, महाभारतमें | १३७ |
| कुरान शरीफका एक मंत्र | १३८ |
| ईश-उपनिषद् ( अध्यात्म-तत्त्वज्ञानपर अधिष्ठित राज्यशासन ) | १३९ |
| प्रास्ताविक, अध्यात्म-सिद्धान्तोंपर अधिष्ठित राज्यशासन | १३९ |
| ईश-उपनिषद् | १४४ |
| गुरुशिष्यका सवाद, ईशोपनिषद्के नाम | १४८ |
| सामर्थ्यकी विद्या | १४९ |
| श्रेष्ठ बननेका ध्येय | १५० |
| यह विश्व पूर्ण है | १५२ |
| क्षणिकवाद और दुःखवाद | १५३ |
| विश्वशान्तिका ध्येय | १५६ |
| राज्यशासनकी विद्या | १५७ |
| ईश-उपनिषद् ( प्रथम प्रकरण ) | १५९ |
| प्रथम सिद्धान्त— ' समर्थका शासन ' | १५९ |
| द्वितीय सिद्धान्त— ' समष्टि-व्यष्टिका सहकार्य ' | १६१ |
| तृतीय सिद्धान्त— ' त्यागसे भोग ' | १६३ |
| चतुर्थ सिद्धान्त— ' लोभका त्याग ' | १६६ |
| पञ्चम सिद्धान्त— ' धनपर प्रजापतिका अधिकार ' | १६६ |
| षष्ठ सिद्धान्त— ' कर्मयोगका आचरण ' | १६९ |
| सप्तम सिद्धान्त— ' दीर्घायु बनो ' | १७१ |

अष्टम सिद्धान्त— 'श्रद्धाकी धारणा' १७३
नवम सिद्धान्त— 'अन्यमार्ग नहीं है' १७३
दशम सिद्धान्त— 'सत्कर्मका प्रभाव' १७४
दोनो मार्गोंकी तुलना १७५
अध्यात्माधिष्ठित राज्यशासनके तत्त्व ( वैयक्तिक तथा सामाजिक ) १७७
ग्यारहवाँ सिद्धान्त— 'आत्मघातकी लोगोंकी अधोगति' १८०

( द्वितीय प्रकरण )

बारहवाँ सिद्धान्त— 'अ-कम्पनशीलत्व' १८१
तेरहवाँ सिद्धान्त— 'अद्वितीयत्व' १८२
चौदहवाँ सिद्धान्त— 'प्रगतिशीलत्व' १८३
पंद्रहवाँ सिद्धान्त— 'अनुल्लंघनीयत्व' १८३
सोलहवाँ सिद्धान्त— 'प्राचीन परम्परापर आश्रित' १८४
सत्रहवाँ सिद्धान्त— 'स्फूर्तियुक्त ज्ञान-द्वार' १८४
अठारहवाँ सिद्धान्त— 'अपारों अनाक्रमण' १८५
उन्नीसवाँ सिद्धान्त— 'सुप्रतिष्ठित स्थैर्य' १८६
बीसवाँ सिद्धान्त— 'वर्णोंकी धारणा' १८६
इक्कीसवाँ सिद्धान्त— 'स्थिर रहकर दूसरोंका संचालन' १८७
बाईसवाँ सिद्धान्त— 'दूर और पास समान' १८७
तेईसवाँ सिद्धान्त— 'परस्परावलंबित्व' १८८
चौबीसवाँ सिद्धान्त— 'एकात्म-प्रत्यय' १८९

( तृतीय प्रकरण )

पच्चीसवाँ सिद्धान्त— 'शारीरिक दोषोंसे विघ्न न हों' १९०
छब्बीसवाँ सिद्धान्त— 'पवित्रता रहे' १९१
सत्ताईसवाँ सिद्धान्त— 'ज्ञानी और कर्तृत्ववान् राजपुरुष' १९२
अट्ठाईसवाँ सिद्धान्त— 'यथायोग्य स्थायी अर्थ व्यवस्था' १९३

( चतुर्थ प्रकरण )

विद्यालय ( शिक्षा विभाग ) १९४

उन्तीसवां सिद्धान्त— 'आत्मज्ञान और प्रकृति विज्ञानका समन्वय' १९४

कर्मक्षेत्र १९५

तीसवां सिद्धान्त— 'समाज और व्यक्तिका सह विकास' १९५

इकतीसवां सिद्धान्त— 'सुवर्णलोभके त्यागसे सत्यधर्मका दर्शन' १९७

बत्तीसवां सिद्धान्त— 'कल्याणकारी रूपका दर्शन' १९७

तैंतीसवां सिद्धान्त— 'प्राण अमृत और भस्मान्त शरीर' १९९

चौंतीसवां सिद्धान्त— 'कृत कर्मका स्मरण' २००

पैंतीसवां सिद्धान्त— 'मार्गकी शुद्धता' २००

छत्तीसवां सिद्धान्त— 'कर्मोंका परीक्षण' २०१

सैंतीसवां सिद्धान्त— 'कुटिलताको दूर करना' २०१

अडतीसवां सिद्धान्त— 'ईश्वरकी भक्ति' २०१

शान्ति-मन्त्र २०२

ईशोपनिषद्के बताये हुए राज्यशासनके तत्त्व

( १ ) राजा और राज्याधिकारी कैसे हों ? २०३

( २ ) राष्ट्रकी शिक्षाप्रणाली २०४

( ३ ) ध्येय और मार्गकी शुद्धता २०४

( ४ ) आर्य और अनार्यकी परीक्षा २०४

( ५ ) समाज-व्यवस्था; समाज और व्यक्तिका सम्बन्ध २०५

( ६ ) त्याग और भोग २०५

( ७ ) राज्यशासन कैसा हो ? २०६

( ८ ) राष्ट्रका आरोग्य २०७

बहुपाय्य-स्वराज्य-पक्षकी घोषणा २०८

( १ ) हमारा ध्येय २०८

( २ ) यह विश्व पूर्ण है. ( ३ ) प्रशासन शक्तिवाला शासक होगा २०९

( ४ ) व्यक्ति और समाजका संबंध २०९

( ५ ) त्यागसे भोग, ( ६ ) लोभका त्याग २१०

( ७ ) सब धन राष्ट्रका है, ( ८ ) कुशलतासे कर्म करना २१०

( ९ ) सौ वर्षोंके पूर्ण आयुकी प्राप्ति २११
( १० ) कर्ताकी दोषसे मुक्ति, ( ११ ) दूसरा मार्ग नहीं है २११
( १२ ) आसुरी लोगोंकी पृथक् गणना, ( १३ ) न डरनेवाला शासन २१२
( १४ ) अद्वितीय शासन, ( १५ ) मनसे भी वेगवान् २१२
( १६ ) अन्योंको अधिकारके स्थान नहीं मिलेंगे २१२
( १७ ) गुण्डोंको घेरनेका सामर्थ्य, ( १८ ) स्थायी शासन २१३
( १९ ) कर्मोंकी धारणा २१३
( २० ) स्थिर रहकर उत्साह प्रदान करना २१३
( २१ ) समीप और दूर रहनेपर भी समान शासन २१३
( २२ ) शासन और शास्यकी सहकारिता २१४
( २३ ) एकात्मताका अनुभव २१४
( २४ ) शरीर-व्रण रोगादि दोषरहित रहना २१४
( २५ ) शुद्ध और पापरहित २१४
( २६ ) ज्ञानी और संयमी शासक होंगे २१४
( २७ ) शाश्वत अर्थ व्यवस्था २१५
( २८ ) ज्ञान और विज्ञानका सहयोग २१५
( २९ ) व्यक्ति और समाजका सहविकास २१५
( ३० ) सत्यका दर्शन २१५
( ३१ ) कल्याण-स्वरूपका दर्शन २१६
( ३२ ) अमर प्राण और नाशवान् शरीर २१६
( ३३ ) सिंहावलोकन २१६
( ३४ ) साध्य और साधनकी शुद्धता २१७
( ३५ ) कर्मोंकी परीक्षा २१७
( ३६ ) कुटिलता और पापसे युद्ध २१७
( ३७ ) ईश्वरकी भक्ति २१७



# ईशोपनिषद्

## यजुर्वेद अध्याय चालीसकी

### भूमिका

### ( १ ) यजुर्वेदकी संहितायें

यजुर्वेदकी कई संहितायें इस समय उपलब्ध हैं। ( १ ) काण्व ( २ ) माध्यंदिन वाजसनेयी, ( ३ ) मैत्रायणी, ( ४ ) काठक, ( ५ ) तैत्तिरीय, ( ६ ) कपिष्ठल कठ. इनमें काण्व और माध्यंदिन वाजसनेयी संहिताके अंतिम अर्थात् ४० वे अध्यायमें " आत्मज्ञान " का विचार किया है। यही वेदका अंतिम अध्याय होनेसे, वेदका अंतिम भाग अर्थात् " वेदका अंत " होनेसे इस आत्मज्ञान विभागको " वेदान्त " (वेद+अन्त) कहते हैं।

काण्व-संहिताका जो अंतिम ४० वां अध्याय है, वही " ईशोपनिषद् " नामसे इस समय सुप्रसिद्ध है। माध्यंदिन शाखीय वाजसनेयी संहिताके ४० वे अध्यायके मंत्र केवल १७ हैं, और काण्व शाखाकी संहिताके १८ मंत्र हैं; इसके अतिरिक्त कुछ पाठभेद भी हैं। दोनो पाठ इस पुस्तकमें दिये हैं, तुलना करनेपर पाठकोंको पाठभेदादिका सब पता लग जायगा।

## ( २ ) अध्यायका नाम।

यजुर्वेदके प्रत्येक अध्यायका उद्देश विशेष होता है, और तदनुसार उसका नाम होता है। इस ४० वे अध्यायका नाम "आत्मज्ञान" है। कोई इसको "आत्माऽध्याय, ब्रह्माऽध्याय, आत्मसूक्त, ब्रह्मसूक्त, ईशसूक्त" आदि कहते हैं। इन सब शब्दोंका भाव एकही है। इसका नाम "ईशोपनिषद्" सुप्रसिद्ध ही है। इस नामका भाव भी यही आशय व्यक्त करता है, कि इसमें "ईशकी विद्या" अथवा "आत्माका ज्ञान" है। जिस सूक्तका जो देवता होता है, उस देवताके अनुसार उस सूक्तका नाम हुआ करता है। जैसा "अग्नि, इन्द्र" आदि देवताओंके सूक्तोंका नाम "अग्निसूक्त, इन्द्रसूक्त" आदि होता है। इसी रीतिके अनुसार इस अध्यायमें "आत्मा अथवा ब्रह्म" का वर्णन होनेसे इसका नाम "आत्माध्याय, आत्मसूक्त किंवा ब्रह्मविद्या" होना स्वाभाविकही है। परंतु यहां कई विद्वान् ऐसी शंका करते हैं कि, इसमें "अग्नि" आदि भिन्न देवताओंके नाम आनेके कारण यह सब अध्याय एकही देवताका वर्णन नहीं करता है, अथवा ईशवर्णनसे भिन्न जो अग्नि आदि देवोंका वर्णन इस अध्यायमें है, वह प्रसिद्ध है। इसलिये इस आशंकाका यहां अधिक विचार करना आवश्यक है।

इस अध्यायके देवताका विचार करनेके पूर्व इस बातको कहना योग्य है कि जिस समय दशोपनिषद् अथवा एकादशोपनिषद्का संग्रह इकट्ठा हुआ, अथवा एकत्रित किया गया, उस समयसे अग्नि आदि देवताओंके मंत्र इसमें सर्व सम्मतिसे माने गये है। उक्त उपनिषदोंका संग्रह आजकलका नहीं है। सहस्रों वर्ष पूर्व उनका संग्रह हो चुका था कि जिस समय वैदिक विद्याकी परिपाटी जीवित और जाग्रत थी। उस समयसे "ईशोपनिषद्" में उक्त मंत्र चले आये हैं, और ईशोपनिषद्का कोई ऐसा पाठ नहीं है कि जिसमें "अग्ने नय" आदि मंत्र नहीं हैं। इस परिपाटीके क्रमको विचार कोटीमें रखनेसे पता लग जायेगा कि, "अग्ने नय" आदि मंत्र प्रक्षिप्त नहीं हैं। तथापि हम देवता-विचार करकेही इस बातका निश्चय करेंगे।

## ( ३ ) इस सूक्तका देवता।

जिस सूक्त अथवा मन्त्रमे जिसका वर्णन होता है उस सूक्त किंवा मन्त्रका वह देवता समझा जाता है। किसी किसी सूक्तमें देवता-वाचक एकही शब्द प्रारम्भसे अततक प्रयुक्त हुआ होता है परतु कई ऐसे सूक्त है कि, जिनमे एकही देवताके वाचक अनेक नाम उस सूक्तके अनेक मन्त्रोमे प्रयुक्त होते हैं। जिसमे देवताका एकही नाम प्रयुक्त होता है, उस सूक्तके देवताके विषयमें सदेहही नही होता; परतु जिस सूक्तमे विभिन्न नामोका उपभोग होता है, उस सूक्तके देवताके निश्चय करनेमे शका उत्पन्न होती है। इसी हेतुसे इस अध्यायके देवताके विषयमे कई विद्वानोंको सदेह हुआ है, इसलिये इसके देवताका यहा विचार करेंगे। देखिए, देवता निश्चयकी रीति यह है कि प्रथम प्रत्येक मन्त्रका देवता-सूचक शब्द देखना चाहिये जैसा—

| मंत्र ( वाजसनेयी सहिता ) | देवतासूचक शब्द | परिशेष |
|---|---|---|
| १ ईशा वास्य | ईश | ईश |
| २ कुर्वन्नेवेह | ० | ० |
| ३ असुर्या नाम | ० | ० |
| ४ अनेजदेक | एक, एतत् | ० |
| ५ तदेजति | तत् | ० |
| ६ यस्तु सर्वाणि | आत्मा | आत्मा |
| ७ यस्मिन्त्सर्वा० | आत्मा | आत्मा |
| ८ स पर्यगात् | स , कवि , | कवि |
| ९–१४ अन्ध तम | ० | ० |
| १५ वायुरनिल | ॐ | ओ |
| १६ अग्ने नय | अग्नि | अग्नि |

| | | |
|---|---|---|
| १७ हिरण्मयेन | सत्यं | सत्य |
| | पुरुष· | पुरुषः |
| | ब्रह्म | ब्रह्म |
| ( काण्व-संहिता ) | | |
| १६ पूषन्नेकर्षे | पूषा | पूषा |
| | यम | यम |

देवतावाचक जो शब्द हैं, उनमे सर्वनाम, विशेषण आदि छोडकर जो मुख्य शब्द है, वे "ईश, आत्मा, कवि, ओम्, अग्नि, सत्य, पुरुष, ब्रह्म, पूषा, यम" ये हैं। वैदिक रीतिसे ये सब शब्द एकही देवताके सूचक हैं। "ब्रह्म, आत्मा, ओं, पुरुष, सत्य" इन शब्दोंके विषयमें किसीको शंकाही नहीं हो सकती। जो कोई शंका है, वह 'पूषा, यम, अग्नि" इत्यादि शब्दोंके विषयमें है। इसलिये इसका विशेष विचार करना चाहिये।

## ( ४ ) अनेक नामोंसे एक तत्त्वका वर्णन।

यदि यह सूक्त "आत्म-ज्ञान" का प्रतिपादक है, तो यह बात स्वयंही सिद्ध होगी कि "एकही आत्माके सब नाम हैं।" यह अध्यात्मशास्त्रकी कल्पना माननेसे विभिन्न देवताओंके नामोंसे एकही "आत्मा" का प्रतिपादन होता है, वेदकी भी यही कल्पना है—

इन्द्रं मित्रं वरुणमग्निमाहुरथो दिव्यः स सुपर्णो गरुत्मान्।
एकं सद्विप्रा बहुधा वदन्त्यग्निं यमं मातरिश्वानमाहुः॥

( ऋ० १।१६४।४६ )

"एकही सद्वस्तुका ज्ञानी जन बहुत प्रकार वर्णन करते हैं। उसी एकको इंद्र, मित्र, वरुण, अग्नि, सुपर्ण, यम, मातरिश्वा आदि कहते हैं।" इस मन्त्रमें "अग्नि, यम" आदि शब्द हैं जोकि ईशोपनिषद्में तथा वा० य० अ० ४० में आये हैं। इस मन्त्रसे यह बात सिद्ध होती है कि, नामोंके भेदसे देवताभेद नहीं होता। यदि यह ऋग्वेदका कथन माना जायगा, तो बहुतसे

विवाद मिट जायगे। परतु शका करनेवाले विद्वानोको यह मत माननीय नही है !! इसका कारण इतनाही है, कि उन लोगोने अबतक वह वैदिक दृष्टि प्राप्त नही की है, कि जिसकी वेदाध्ययनके समय अत्यत आवश्यकता है। तथापि यथाशक्ति उनकी शकाका निरसन करना आवश्यकही है। उक्त ऋग्वेदके कथनके साथ निम्न मत्र भी देखिये—

तदेवाग्निस्तदादित्यस्तद्वायुस्तदु चंद्रमाः।
तदेव शुक्रं तद् ब्रह्म ता आपः स प्रजापतिः ॥
( वा० य० ३२।१ )

" वही अग्नि, वही आदित्य, वही वायु और निश्चयसे वही चद्रमा है। वही शुक्र, वही ब्रह्म और वही आप् तथा प्रजापति भी वही है।" इस मत्रमे स्पष्ट कहा है कि अग्नि आदित्य आदि नामोसे उसीका वर्णन होता है, इतनाही नहीं परतु अग्नि आदिकी सब शक्ति उसीके कारण अग्निमे रहती है। वही एक आत्मा अग्नि आदि रूपोमे कार्य कर रहा है, इसलिये अग्निके वर्णनसे उसीका वर्णन होता है। जैसा उपनिषदोमे कहा है कि " वह आत्मा श्रोत्रका श्रोत्र, मनका मन, वाणीकी वाणी, प्राणका प्राण और श्रोत्रका श्रोत्र है" ( केन० उ० १।२ ) उसी प्रकार बाह्य सृष्टिमे ' वह आत्मा अग्निका अग्नि, सूर्यका सूर्य, वायुका वायु, जलका जल," है। इस वर्णनमे " अग्नि " आदि शब्द जिस रीतिसे आत्माके वाचक होते हैं, उसी रीतिसे ईशोपनिषद्मे " अग्नि, पूषा " ये शब्द भी आत्माके वाचक है। इसके अतिरिक्त—

यो नः पिता जनिता यो विधाता धामानि वेद भुवनानि विश्वा।
यो देवानां नामधा एक एव तं संप्रश्नं भुवना यन्त्यन्या ॥
( ऋ० १०।८२।६; वा० य० १७।२७ )

स नः पिता जनिता स उत बधुर्धामानि वेद भुवनानि विश्वा।
यो देवानां नामधा एक एव तं संप्रश्नं भुवना यन्ति सर्वा ॥
( अथर्व० २।१।३ )

"वह आत्मा हम सबका पिता, जनक और बधु है। यह सब भुवनों और स्थानोंको यथावत् जानता है। ( य देवाना नामध ) वह सब देवोंके नाम अपने लिये धारण करता है। और वह केवल एकही है। उस प्रश्न करनेयोग्य आत्माके आधारसे सब अन्य भुवन अर्थात् पदार्थ रहते हैं।" इस वर्णनमे निम्न वाक्य अत्यत महत्त्वपूर्ण हैं—

य एक एव, देवानां नाम-धः ।

"जो एक ही, देवोके नाम धारण करता है।"

"अग्नि" आदि देवताओंके नाम उसीका वर्णन करते है, इसलिये ये नाम उसके वाचक होते हैं। यह मत्र ऋग्वेद, यजुर्वेद और अथर्ववेदमे है। विशेषत जिस यजुर्वेदके ४० वे अध्यायका हम विचार कर रहे हैं, उसीके १७ वे अध्यायमे यह मत्र है। इसलिये इस अतर्गत प्रमाणसे भी "अग्नि" आदि नाम उस आत्माके वाचक सिद्ध होते हैं। आत्माध्यायमे सगृहीत होनेसे अग्नि आदि पदोका आत्मा अर्थ स्पष्ट ही था, परतु इस अतर्गत प्रमाणसे वही बात पुन सिद्ध हो गई है। और देखिये—

त्वमग्न इंद्रो वृषभः सतामसि, त्व विष्णुरुरुगायो नमस्य. ।
त्वं ब्रह्मा रयिविद् ब्रह्मणस्पते० ॥ ३ ॥ त्वमग्ने राजा वरुणो
धृतव्रतस्त्वं मित्रो भवसि दस्म ईड्यः। त्वमर्यमा सत्पति० ॥४॥
त्वमग्ने त्वष्टा० ॥ ५ ॥ त्वमग्ने रुद्रो असुरो महो दिवः ॥ ६ ॥
( ऋ २।१ )

"हे अग्ने! तूही इद्र है, सत्पुरुषोंमे बलवान् तू ही है, नमनके लिये योग्य विष्णु है, तू ही ब्रह्मा है॥ हे अग्ने! तू वरुण राजा है और स्तुत्य मित्र तूही होता है, तूही अर्यमा है॥ तू त्वष्टा है, तू रुद्र है।" इत्यादि मत्रोमे अग्निही अन्य देव है" यह बात स्पष्ट कही है। इसी प्रकार अन्य देवताओंके सूक्तोंमे भी वे अग्नि ही हैं ऐसा भी वर्णन है। इस सब वर्णनका तात्पर्य ही यह है कि सब देवताओंके नाम एक ही "आत्मतत्त्व" का वर्णन करते हैं। तथा—

अग्रायसिध्यति प्रविष्टः ॥ ( वा य ५।४, अथर्व ४।३९।९ )

" एक अग्निमें दूसरा अग्नि प्रविष्ट है। " इस वर्णनका तात्पर्य एक ( जीव ) आत्मामें दूसरा ( परम ) आत्मा प्रविष्ट है यही है। इस प्रकार विविध मन्त्रभागोंका वर्णन देखनेसे " अग्नि " शब्द आत्मावाचक है, ऐसा ज्ञान हो सकता है। जिस कारणसे अग्नि शब्द आत्मावाचक सिद्ध होगा, उसी कारणसे " यम, पूषा " आदि शब्द भी आत्मावाचक ही सिद्ध होंगे। इसलिये उस विषयमें अब यहां अधिक लिखनेकी आवश्यकता नहीं है। इस विषयमें प्रत्येक देवताके संबंधके आवश्यक प्रमाण दिये जा सकते हैं; परंतु ऊपर जो वैदिक वर्णनकी रीतिका नमूना बताया गया है, उससे वक्तव्य बात सिद्ध हो गई है। इसलिये अब इसके विषयमें अधिक प्रमाण देकर विषय लंबा करनेकी कोई आवश्यकता नहीं है। तात्पर्य यह कि इस अध्यायमें जो " अग्नि, यम, पूषा " आदि शब्द प्रयुक्त हुए हैं, वे " ब्रह्म, आत्मा, ईश " के ही गुणबोधक पर्याय शब्द हैं। इसलिये यह संपूर्ण अध्याय एक ही आत्माका वर्णन किंवा ब्रह्मका वर्णन कर रहा है। अर्थात् नामोंकी भिन्नतासे एकही अभेद स्वरूप सद्वस्तुका वर्णन इस अध्यायमें हुआ है। इसका विचार करनेके लिये अब ऋषिके नामका भी विचार करते हैं—

## ( ५ ) इस अध्यायका ऋषि।

किसी किसी समय ऋषिका नाम भी देवताका निश्चय करनेके लिये सहायक होता है। इसलिये इस अध्यायके ऋषिके नामका विचार करना चाहिये। अजमेर मुद्रित " यजुर्वेद-संहिता " के ४० वे अध्यायका " ऋषिः दीर्घतमाः। " ऐसा छपा है। परंतु यह अशुद्ध है क्योंकि यजु-सर्वानुक्रमणीमें—

" ईशावास्यमष्टौ। अंधंतमौ नव। द्वे सप्तदश। "

( अनुवाक सूत्राध्याय )

ईशा वास्यमात्मदेवत्यं आनुष्टुभोऽध्यायः। अनेजदेकं त्रिष्टुप् स पर्यगात् जगती। वायुरनिलं यजुषी।

( यजु-सर्वानुक्रमणी. ४।९ )

ऋषं वाचं पंचाध्यायी दध्यङ्ङाथर्वणो ददर्श।

( यजु सर्वानुक्रमणी. ४।५ )

यजु. अ. ३६ से ४० तकके पांचों अध्यायोंका " दध्यङ् अथर्वा " ऋषि कहा है। यही भाव शतपथमें भी है—

दध्यङ् ह वा आथर्वण एतं शुक्रमेतं यज्ञं विदांचकार।

( श ब्रा १४।१।१।२० )

इस प्रकार यजुर्वेदके अंतिम पंचाध्यायीका " दध्यङ् अथर्वा " ऋषि है। यही भाव अन्य भाष्यकार स्वीकार करते हैं—

( १ ) आत्मदेवत्य अनुष्टुप्छन्दस्कोऽध्यायो दधीचाथर्वणेन दृष्टः।

(महीधरभाष्य)

( २ ) ईशा वास्यं। तिस्रोऽनुष्टुभः। दध्यङ् आथर्वण ऋषिः।

( उव्वट भाष्य )

" ईशावास्य आदि अध्यायका दध्यङ् अथर्वा ऋषि है। " इस अथर्वाका ब्रह्मवर्णनके साथ वेदमें संबंध है। प्रत्यक्ष अथर्ववेदका नाम ही " ब्रह्मवेद " है। देखिये—

## " ब्रह्मवेद "

श्रेष्ठो हि वेदस्तपसोऽधिजातो ब्रह्मज्ञानां हृदये संबभूव॥

( गो. ब्रा १।९ )

एतद्वै भूयिष्ठं ब्रह्म यद् भृग्वंगिरसः। येऽङ्गिरसः स रसः। ये ऽथर्वाणस्तद्भेषजम्। यद् भेषजं तदमृतम्। यदमृतं तद् ब्रह्म।

(गो ब्रा ३।४)

चत्वारो वा इमे वेदा ऋग्वेदो यजुर्वेदः सामवेदो ब्रह्मवेदः।

( गो ब्रा २।१६ )

' चार वेद हैं ऋग्वेद, यजुर्वेद सामवेद और ब्रह्मवेद " इसमें अथर्ववेदका नाम " ब्रह्मवेद " आया है। अथर्ववेदमें आत्मा और ब्रह्मके सूक्त बहुतही

हैं। अथवा 'अथर्वा' ऋषिके पश्चात् 'ब्रह्मा' ऋषिके मंत्र इस वेदमें अधिक हैं। इसलिये भी इसका नाम ब्रह्मवेद अन्वर्थक है। इसी ब्रह्मविचारके साथ संबंध रखनेवाला "अथर्वा" यह ऋषिनाम हैं इसीलिये गोपथमें इस नामकी व्युत्पत्ति निम्न प्रकार दी है—

तयद्ब्रवीदथार्वाङेन अन्विच्छेति तदथर्वाऽभवत्।
(गो ब्रा १।४)

"इसको अथर्वा इसलिये कहा गया कि, इसने ( अथ अर्वाक एनं अन्विच्छ ) इसका यहां ही ढूंढ ऐसा कहा।" 'अथ+अर्वाक्' ऐसा कहनेसे 'अथर्वा' कहा गया। इसका तात्पर्य यह है कि, परमेश्वरको बाहर कहां ढूंढते हो यहां अपने अंदर इसको ढूंढो, ऐसा जिसने कहा वह 'अथर्वा' नामसे प्रसिद्ध हुआ। इस प्रकार 'अथर्वा' शब्दका अर्थ सिद्ध कर रहा है कि, इसका आत्मविचारके साथ संबंध है। तथा—

अथर्वाण अथनवन्त। थर्वतिश्चरतिकर्मा तत्प्रतिषेध।
( निरु. नै ११।२।६ )

"अथर्व" का अर्थ "स्थिर" हैं। 'थर्व" का अर्थ गति है इसलिये "अ-थर्वा" का अर्थ "गति-रहित" है। योगसाधन करनेके पश्चात् जो मनकी स्थिरता, एकाग्रता, अचंचलता सिद्ध होती है उसका दर्शक यह शब्द है। स्थिरबुद्धि, स्थितप्रज्ञ, समाधिस्थ, योगी यह इसका भाव है। इस प्रकारके योगीका ब्रह्मविचारके साथ संबंध होना स्पष्टही है। इसलिये इस अध्यायका "अथर्वा" ऋषिनाम बता रहा है कि, इस अध्यायमें ब्रह्मविचार किंवा आत्मविचार हुआ है, तथा इसमें आये हुए "अग्नि' यम, पूषा, पुरुष" आदि शब्द इस प्रकरणमें आत्मवाचक अथवा ब्रह्मवाचक ही निश्चयसे हैं।

देवताका विचार और ऋषिनामका विचार करनेसे "अग्नि" आदि शब्दोंका भाव आत्मविषयक ही इस अध्यायमें होना योग्य है, यह बात सिद्ध हो गई।

## ( ६ ) ईश उपनिषद्का महत्त्व।

सब अन्य उपनिषद् ब्राह्मण और आरण्यक ग्रंथोंमें हैं। यह एकही उपनिषद् ऐसा है कि जो मंत्र संहितामें है। ब्राह्मणों और आरण्यकोंकी अपेक्षा मंत्र संहिताका मान और प्रामाण्य विशेष होनेसेही इस ईशोपनिषद्को पहिला स्थान प्राप्त हुआ है। यही एक "मन्त्रोपनिषद्" है। और इसीके आधारपर अन्य उपनिषदोंकी रचना हुई है। जो ज्ञान अन्य उपनिषदोंमें है वह इसमें है, परंतु जितना उपदेश इसमें है उतना अन्य उपनिषदोंमें है ऐसा नहीं कहा जा सकता। अन्य उपनिषदोंकी व्याख्या करनेके प्रसंगमें इसका सप्रमाण विचार किया जायगा, और वहांही किस उपनिषद्का इसके किस मंत्रसे कैसा संबंध है, यह बताया जायगा। उदाहरणके लिये यहां इतनाही कहना पर्याप्त होगा कि—

( १ ) केन उपनिषद्– " नैनद्देवा आप्नुवन् " इस ईशोपनिषद्के मंत्रभाग ( वा० य० ४०।४; ईश उ० ४ ) की व्याख्या है। इसका विशेष स्पष्टीकरण " केन उपनिषद् " की भूमिकामें किया गया है।

( २ ) बृहदारण्यक उपनिषद् ईशोपनिषद्की दौडती टीकाही है। संपूर्ण यजुर्वेदके ४० अध्यायोंपर " दौडती टीका " ही शतपथ ब्राह्मणके १४ काण्ड हैं। इससे स्पष्ट है कि, यजुर्वेदके अंतिम ४० वे अध्यायकी टीका १४ वे काण्डमें है। १४ वां काण्डही बृहदारण्यक है। जो पाठक दोनोंकी परस्पर तुलना करेंगे, उनको यह विषय स्वयं स्पष्ट हो जायगा।

इस प्रकार इस य० अ० ४० का अर्थात् ईशोपनिषद्का संपूर्ण आत्मविद्याके ग्रंथभंडारमें अत्यंत महत्त्व है। ऐसा समझिये कि यह अध्याय सब आत्मा विद्याके ग्रंथोंमें शिरस्थानमें अथवा मुख्य स्थानमें विराजता है। इसी कारण सब उपनिषदोंमें भी इसको प्रथम स्थानपर गिनते हैं।

## ( ७ ) इस अध्यायकी रचना।

इस उपनिषद्की रचना बडी विचार करनेयोग्य और बडी विलक्षण है।

इसमें चार अधिकार हैं। जो कुछ अध्यात्मविषयक वक्तव्य है, वह सूत्र रूपसे और साराश रूपसे प्रथम अधिकारमेंही कहा गया है, तत्पश्चात्के अधिकारोंमे उन उपदेशोकाही विस्तार अथवा स्पष्टीकरण है। इसके अधिकार निम्न प्रकार हैं—

( १ ) प्रथम अधिकार–मंत्र १ से ३ मंत्रकी समाप्तितक है।
( २ ) द्वितीय अधिकार–मंत्र ४ से ७ मंत्रको समाप्तितक है।
( ३ ) तृतीय अधिकार–मंत्र ८ से १४ मंत्रकी समाप्तितक है।
( ४ ) चतुर्थ अधिकार–मंत्र १५ से अध्याय समाप्तितक है।

प्रत्येक अधिकार समाप्त होनेकी सूचना, उस अधिकारमें वर्णन किये हुए ज्ञानकी फलश्रुति कहनेसे, मिलती है। प्रत्येक अधिकारमे और सूक्ष्मभेद हैं उनका विचार अध्यायकी व्याख्यामें किया जायगा। यहा अधिकारके ज्ञानका थोडासा स्वरूप बताता हूं—

प्रथमाधिकारमे " ईशा " इस एकवचनसे " परमेश्वर एक है " इसका उपदेश किया है, परंतु यहा जातिवाचक एकवचन माननेपर एकवचन होनेपर भी अनेक ईश्वर होनेकी कल्पना उत्पन्न हो सकती है। जैसा "मनुष्य" कहनेसे ( १ ) एक मनुष्य, अथवा ( २ ) मनुष्यकी जाति, ऐसे दोनो अर्थ संभवनीय है। इस संशयकी निवृत्तिके लिये द्वितीय अधिकारका तथा अन्य अधिकारोका प्रारंभ है। देखिये—

प्रथम अधिकार– " ईशा " ईश्वर एक है।
द्वितीय अधिकार– " एकं " वह एकही है।
" अनेजत् " वह नही हिलता।
" पूर्वम् " वह सबसे प्राचीन है।
तृतीय अधिकार– " स पर्यगात् " वह व्यापक है।
" परि-भूः " सर्वोपरि है।
" स्वयं-भूः " स्वय अपनेही आधारसे है।
चतुर्थ अधिकार– " सत्य " वह सत्य है।

इस प्रकार प्रथम अधिकारके कथनका अधिक स्पष्टीकरण अन्य अधिकारोंमें है। इसका क्रम निम्न प्रश्नोत्तरसे स्पष्ट होगा—

प्रश्न— इस जगत्का स्वामी कौन है ?

उत्तर— इसका स्वामी ईश्वर है और वह सर्वज्ञ है। ( ईश )

*प्रश्न— ईश्वर कितने है ?*

उत्तर— ईश्वर एकही है, अनेक नहीं है। ( एक )

प्रश्न— वह यहां आ सकता है ?

उत्तर— वह सर्वत्र है, इसलिये एक स्थानसे दूसरे स्थानतक जानेकी उसको आवश्यकता नहीं है। ( अनजेत् )

प्रश्न— वह कबसे है ?

उत्तर— वह सबसे प्राचीन है, उसके पूर्व कोई भी नहीं है। ( पूर्व )

प्रश्न— वह कहा रहता है ?

उत्तर— वह सर्वत्र फैला है। ( स पर्यगात् ) कोई स्थान उससे रहित नहीं है। वह सबसे श्रेष्ठ है। ( परिभूः )

प्रश्न— वह किस आधारसे रहता है ?

उत्तर— वह अपनीही शक्तिसे रहता है। ( स्वयंभूः ) उसके लिये किसीके आधारकी आवश्यकताही नहीं है।

प्रश्न— क्या वह भविष्यमें भी रहेगा ?

उत्तर— वह त्रिकालाबाधित है। ( सत्य. ) वह सर्वदा एक जैसाही रहता है।

*इस प्रकार एकही बातका विस्तार क्रमशः इन अधिकारोंमें हुआ है।* प्रत्येक पद पदका परस्पर संबंध देखनेसे और सूक्ष्म-विचारके साथ उनका आशय समझनेसे बडाही आनंद प्राप्त हो सकता है, और अध्यात्म-विद्याके गूढ

सिद्धांत विशद हो सकते हैं। जैसा " एक ईश्वर " के विषयमें प्रथम अधिकारमें वर्णित बातोंका स्पष्टीकरण आगेके अधिकारोंमें हुआ है, उसी प्रकार अन्यान्य विषयोंका भी है। इसलिये पाठक इस दृष्टिसे इस अध्यायका अभ्यास और मनन करें।

## ( ८ ) भाष्यकारोंका कथन।

कई भाष्यकारोंने इस अध्यायके विषयमें अवास्तविक बातोंको प्रकट किया है, जैसा—

( १ ) श्री शंकराचार्यजी कहते हैं कि " ईशावास्यमित्यादयो मंत्रा कर्मस्वविनियुक्ता, तेषां अकर्मशेषस्यात्मनो याथात्म्यप्रकाशकत्वात्। याथात्म्यं च आत्मनः शुद्धत्वापापविद्धत्वैकत्वनित्यत्वाशरीरत्वसर्वगतत्वादिवक्ष्यमाणम्। तच्च कर्मणा विरुध्यते। इति युक्त एवैषां कर्मस्वविनियोगः। ( ईश० शांकर-भाष्य )

" ईशावास्य० आदि मंत्र कर्मोंमें विनियुक्त नहीं हुए हैं क्योंकि इन मंत्रोंमें आत्माका उत्तम वर्णन है। आत्मा शुद्ध, अपापविद्ध, एक नित्य, अशरीरी, सर्वव्यापक आदि गुणोंसे युक्त है, ऐसा जो वर्णन इस उपनिषद्में है, वह कर्मसे विरोधी है, इसलिये इन मंत्रोंका विनियोग कर्मोंमें न होना ही युक्त है। "

श्री० पूज्य शंकरायचार्यजीकी यह युक्ति वास्तविक प्रबल नहीं है, यही बात यहां बतानी है। यदि आत्माका वर्णन होनेसे मंत्रोंका विनियोग कर्मोंमें नहीं होना चाहिये, तो यजु० अ० ३२ के मंत्रोंमें एकही आत्माका वर्णन है, तथापि 'सर्वमेधयज्ञ" नामक यज्ञकर्ममें उस अध्यायका विनियोग किया गया है। आत्माके जो " शुद्ध, निष्पाप, एक " आदि गुण इस अध्यायमें वर्णन किये गये हैं, वेही उसी अध्यायमें हैं। देखिये—

| सर्वमेधप्रकरण। | ईशोपनिषद्। |
|---|---|
| ( यजु अ ३२ ) | ( यजु अ ४० ) |
| शुक्र ( मंत्र १ ) | शुद्ध ( मंत्र ८ ) |

| | |
|---|---|
| अमृत ( मं १० ) | अपापविद्ध ( मं ८ ) |
| सत् ( मं १ ) | एक ( मं ४ ) |
| ऋत ( मं १२ ) | ( सत्यं ) नित्य ( मं १५ ) |
| न प्रतिमा ( मं ३ ) | अकाय ( मं ८ ) |
| विभू ( मं ८ ) | पर्यगात ( मं. ८ ) |

इस प्रकार जो गुण आत्माके वर्णन रूपमें दिये गये हैं वे सब अध्याय ३२ में हैं, तथापि अध्याय ३२ कर्ममें विनियुक्त है और अध्याय ४० नहीं है। इसलिये उक्त हेतु ठीक नहीं है।

इस प्रकारके कथनसे जो वृथा दोषारोप वेदके संहिताओंपर आता था, और जिससे अन्य मंत्रोंमें आत्माका वर्णन नहीं है, ऐसा जो आशय व्यक्त होता था, उसी बातका खंडन यहां किया है।

मंत्रोंको जबरदस्ती किसी कर्ममें विनियुक्त करलेनेसे ही केवल उनमें जो आत्मविद्या है, वह दूर नहीं हो सकती। इसका उत्तम उदाहरण यजु० अ० ३२ है। इसकी व्याख्या ( एक ईश्वर उपासना ' नामसे ) स्वतन्त्र रूपसे छपी है। पाठक इस स्थानपर उसको अवश्य देखें और अनुभव करें, कि उसमें भी कितनी आत्मविद्या है। अस्तु। यहां कहना इतनाही है कि, वेदकी संहिताओंका मुख्य वक्तव्य " आत्माका वर्णन " ही है।

सर्वे वेदा यत्पदमामनन्ति।

' सब वेद उस आत्माका वर्णन करते हैं। ' यही सत्य है,

इस प्रकार भाष्यकारोंने अपने पूर्व कहा स्थान स्थानपर बताये हैं। इसका और एक उदाहरण देखिये—

## ( ९ ) वेदान्तके अध्ययनका काल।

इस अध्यायके अध्ययनके कालके विषयमें लिखते लिखते श्री० उव्वट और महीधर ये दोनों आचार्य लिखते हैं—

" समाप्त कर्मकांड, इदानी ज्ञानकांड प्रस्तूयते ॥
.. । दध्यङ्ङाथर्वण ऋषिः स्वशिष्य पुत्र वा
गर्भाधानादिभि सस्कारै सस्कृतशरीर, अधीतवेद,
उत्पादितपुत्र, .शिक्षयन्नाह ॥ " ( उव्वटभाष्य अ ४० । १ )
" एकोनचत्वारिंशताध्याये कर्मकांड निरूपितम् । इदानीं
*कर्माचरणशुद्धान्त करण प्रति ज्ञानकांडमेकेन*
अध्यायेन निरूप्यते । ईशा वास्यमित्यादि मंत्राणा
कर्मसु विनियोगो नास्ति । तेषा शुद्धत्वैकत्वापाप-
विद्धत्वाशरीरत्वसर्वगतत्वाद्यात्मयाथा म्यप्रतिपादनात् ।
तच्च कर्मणा विरुध्यते । . ईशा वास्य .... अध्यायो
दध्यचाथर्वणेन दृष्ट । गर्भाधानादिसस्कारसस्कृत, अधीतवेद,
जनितसुत .. . शिष्य पुत्र वा ऋषिरुपादिशन्नाह ।
( महीधर भाष्य ४० । १ )

( १ ) *यजु अ ३९ तक कर्मकांड समाप्त हुआ, अब ज्ञानकांडका* प्रारंभ होता है । इ० ॥ "

" ( २ ) दध्यङ आथर्वण ऋषि अपने पुत्र अथवा शिष्यको इस अध्यायका उपदेश करता है जो शिष्य अथवा पुत्र गर्भाधानादि सस्कारोसे सुसस्कृत है, जिसने वेदका अध्ययन समाप्त किया है, और पुत्र उत्पन्न किये हैं ॥ "

ये दो कथन उक्त दोनो भाष्योंमे समान ही हैं। पहिले कथनका खडन श्री० शकराचार्यजीके मतकी समालोचना करनेके समय किया ही है । अब दूसरे कथनका विचार करना है । जिसने तो विरक्त वृत्तिसे रहकर आजन्म ब्रह्मचर्यमे रहना है, उसके लिये जिस समय चाहे ब्रह्मविद्याका अध्ययन करनेका अधिकार होगा । पुत्र उत्पन्न करनेके पूर्व वह ब्रह्मविद्यामें प्रविष्ट हो सकता है, जैसे कि श्री० शकराचार्य स्वयं हुए थे । परतु जो गृहस्थी होना चाहते हैं ऐसे साधारण जनोंके लिये जो मार्ग उक्त दोनो आचार्योंने अपने भाष्यमे लिखा है, उससे ऐसा प्रतीत होता है कि, पुत्र उत्पन्न करनेके पश्चात ही वह

इस ईश उपनिषद्‌का अध्ययन कर सकता है । अर्थात् ब्रह्मविद्याके अध्ययनका प्रारम्भ करनेका समय पुत्र उत्पन्न होनेके पश्चात् है । परंतु यही बडा भारी भ्रम है । अथर्ववेदमें ब्रह्म साक्षात्कारका फल वर्णन किया है, वह यहां देखिये--

यो वै तां ब्रह्मणो वेदामृतेनावृतां पुरम् ।
तस्मै ब्रह्म च ब्राह्माश्च चक्षुः प्राणं प्रजां ददुः ॥ २९ ॥
न वै तं चक्षुर्जहाति न प्राणो जरसः पुरा ।
पुरं यो ब्रह्मणो वेद यस्याः पुरुष उच्यते ॥ ३० ॥
( अथर्व १० । २ )

" जो अमृतमय ब्रह्मपुरीको जानता है, उसको ब्रह्म और अन्य देव चक्षु, प्राण और प्रजा देते हैं ॥ जो इस ब्रह्मपुरीको जानता है, उसके चक्षु और प्राण वृद्धावस्थाके पूर्व उसको नहीं छोडते । "

इसका स्पष्ट तात्पर्य यह है कि, ब्रह्मज्ञान होनेसे उस ब्रह्मज्ञानीको सुदृढ इंद्रिय, दीर्घ आयुष्य और सुप्रजानिर्माणकी शक्ति प्राप्त होती है । यह ब्रह्मज्ञानका फल है । वेदांतशास्त्रके अनेक लाभोंमें "सुप्रजानिर्माण-शक्तिकी प्राप्ति" यह भी एक लाभ है । यदि यह सत्य है तो गृहस्थाश्रममें प्रविष्ट होनेके पूर्व ही ब्रह्मविद्याका अध्ययन होना चाहिये, और उसको ब्रह्मपुरीका पता लगना चाहिये । परंतु उक्त आचार्य इस वैदिक सिद्धांतके विरुद्ध ही कह रहे हैं, कि पुत्रोत्पत्तिके पश्चात् यह उपनिषद् पढें, इसलिये उनका मत चिंतनीय ही है । आत्मज्ञानसे गृहस्थके आचरणपर सुपरिणाम होता है, इसलिये ब्रह्मविद्याका अध्ययन गृहस्थाश्रमके पूर्वही होना आवश्यक है ।

पाठक भी इस अध्यायके मननके पश्चात् जान सकते हैं कि, इसमें कोई ऐसी बात नहीं कही है कि जो पूर्व आयुमें ज्ञात होनेसे हानिकारक सिद्ध हो; प्रत्युत इस अध्यायके सबही उपदेश आबालवृद्धोंको अत्यंत लाभदायक हैं, ऐसा प्रत्येक पाठक अध्ययनके पश्चात् अनुभव कर सकता है । इसलिये इसका अध्ययन पूर्व आयुमें ही होना आवश्यक है ।

## ( १० ) निष्काम-कर्मयोग।

श्री० शंकराचार्यजी कहते हैं कि ज्ञान और कर्मका विरोध इस उपनिषद्में है और सर्वत्र है। परंतु इस उपनिषद्का विचार करनेसे पता लग जाता है, कि ज्ञान और कर्मका समुच्चय इसको अभीष्ट है। यह उपनिषद् अथवा यह *अध्याय कर्मयोगका निषेधक नहीं है और कर्मत्यागका प्रवर्तक भी नहीं है।* देखिये इसके मंत्रोंमें क्या क्या उपदेश कहा है।

मंत्र १- 'त्यक्तेन भुंजीथा' यह आज्ञा यहां है। त्यागपूर्वक भोग करनेका उपदेश यहां है। "निष्काम-कर्मयोग" का बीज इसमें है। श्रीमद्भगवद्गीतामें जिस निष्काम कर्मकी महती गायन की गई है, उसका मूल बीज इस मंत्रके इन पदोंमें है।

मंत्र २- "कर्म करते हुए सौ वर्ष जीनेकी इच्छा" करनेका उपदेश इस मंत्रमें है। प्रथम मंत्रमें कहे हुए निष्काम भावसे कर्म करते हुए सौ वर्ष जीनेकी इच्छा धारण करनी चाहिये। यह दोनों मंत्रोंका इकट्ठा तात्पर्य है।

इस प्रकार प्रथम और द्वितीय मंत्रका वास्तविक कोई विरोध नहीं है, परंतु श्री० शंकराचार्यजी कहते हैं कि पहिला मंत्र ज्ञानीके लिये है और दूसरा मंत्र ज्ञानके अनधिकारीके लिये है। इस प्रकार दोनोंका परस्पर विरोध है। स्पष्टीकरणमें इनकी परस्पर संगति जो देखेंगे उनको इनमें कोई विरोधही नहीं दिखाई देगा। 'परमेश्वर सर्वत्र है, त्यागपूर्वक भोग करो, लालच न करो। निष्काम कर्म करते हुए सौ वर्ष जीनेकी इच्छा करो, यही एक मार्ग है, दूसरा कोई मार्ग नहीं, नरको सत् कर्मका लेप नहीं लगता।" यह दोनों मंत्रोंका तात्पर्य है। क्या इसमें परस्पर विरोध है? वास्तवमें दोनों मंत्रोंका आशय मिलकरही पूर्ण मानवधर्म बनता है। और इसी दृष्टिसे इन मंत्रोंकी ओर देखना चाहिये।

मंत्र ३- 'आत्मघातक कर्म करनेवालोंका अधःपात होता है' ऐसा तीसरे मंत्रमें कहा है। तात्पर्य यह है कि कोई इस प्रकारके आत्मघातक कर्म न कर

और सब आत्मोन्नतिकारक पुरुषार्थ करकेही अपना अभ्युदय और निःश्रेयसका साधन करे ।

मन्त्र ४– इस चतुर्थ मन्त्रमें " मातरि–श्वा अप दधाति " यह वाक्य है । माताके उदरमें रहनेवाला गर्भस्थ जीव भी कर्मोंको धारण करता है, यह इसका तात्पर्य है । पहिले जन्ममें किये हुए कर्म सस्कार रूपसे गर्भमें भी रहते है, यह इसका तात्पर्य है । कर्म छूटते नहीं हैं । निष्काम भावसे ही कर्मके बंधनको तोडना चाहिये । यह इस उपनिषद्का आशय है ।

मन्त्र ५– इस मंत्रमें " तद् एजति " वह ब्रह्म सबको गति देता है । ऐसा कहनेसे उसके एक विशिष्ट कर्मका उल्लेख किया है । आत्मा ही सब जड जगत्में हलचल करता है । इसका तात्पर्य यह है कि किसीको भी बिलकुल कर्महीन रहना असभव है । भगवद्गीतामें भी इसी हेतुसे कहा है कि " कोई क्षणमात्र भी कर्म न करता हुआ रह नहीं सकता ।" (भ गी ३।५) क्योंकि आत्माका स्वभावही हलचल करना है। इसलिये यह मन्त्र भी कर्मसूचक ही है ।

मन्त्र ८– इस मंत्रमें आत्माके जो गुणबोधक शब्द हैं वे भी कर्मबोधक ही हैं। " कवि, मनीषी, परिभू " ये शब्द विशेष व्यापारके ही बोधक हैं। तथा " अर्थान् व्यदधात् " यह वाक्य तो निःसंदेह उसके कर्मका ही बोधक है। " सब अर्थोंको वह ठीक प्रकार करता है। " यही उसका पुरुषार्थ है अथवा स्वभाव है ।

मन्त्र ९–११– मे " विद्या और अविद्या " अर्थात् आत्मज्ञान और प्रकृतिविज्ञानकी उपासना करनेका उपदेश है। यहां कईयोंके मतसे " विद्या अविद्या " ये शब्द ज्ञान और कर्मके बोधक हैं । इस दृष्टिसे भी ये मंत्र ज्ञान और कर्मके समुच्चयका उपदेश कर रहे हैं, नकि ज्ञान और कर्मके विरोधका ।

मन्त्र १२–१४– इन मन्त्रोंमें ' संभूति और असभूति " अर्थात् सघभाव और व्यक्तिभावके कर्तव्योंका उपदेश है । संघभाव और व्यक्तिभावके कर्तव्योंका विरोध नहीं है, प्रत्युत दोनो कर्तव्योंका समुच्चय ही इस उपनिषद्को अभीष्ट है ।

मंत्र १५– में कहा है कि " सत्यके आवरणको दूर करो और सत्यका अवलोकन करो । " इसमें भी पुरुषार्थका ही उपदेश है ।

मंत्र १७– में जीवात्माका नाम " क्रतु " कहा है । यह पुरुषार्थका सूचक है ।

मंत्र १८– में " सब कर्मोंके जाननेवाले परमेश्वरकी प्रार्थना है कि वह दुष्टतारूप शत्रुके साथ हमारे द्वारा युद्ध करवाके हमको अच्छे मार्गपरसे ले जावे । " यह भी पुरुषार्थ ही है ।

इस प्रकार इस अध्यायका प्रत्येक मंत्र श्रेष्ठ पुरुषार्थका द्योतक है । तथापि कई कह रहे हैं कि, यह उपनिषद् कर्मयोगका खंडन करता है । क्या इससे और अधिक कोई आश्चर्य है ? वास्तवमें जैसा इसमें ' कर्म और ज्ञानका समुच्चय " स्पष्ट शब्दोंसे कहा है वैसाही श्रीमद्भगवद्गीतामें भी कहा है । यदि गीता संपूर्ण उपनिषदोंका सार है, तो संपूर्ण उपनिषदोंका भी यही अभिप्राय होना चाहिये और वैसा है भी । परंतु कई संप्रदायवाले अपने संप्रदायके अहंकारसे इस ज्ञानकर्म समुच्चयका विरोध करते है । परंतु वह मत इन मंत्रोंमें नहीं हैं । वह उनका निज मत है । इस ईशोपनिषद्का तो स्पष्ट भाव " ज्ञान–कर्म समुच्चय ' ही है ।

## ( ११ ) ज्ञान और कर्मके समुच्चयका मुख्य हेतु ।

*आत्माकी चार अवस्थायें हैं । जाग्रति, स्वप्न, सुषुप्ति और तुर्या । इन अवस्थाओंमें आत्माकी सब शक्ति प्रकट हो रही है । उक्त अवस्थाओंके नाम परमात्माके साथ वैश्वानर, तैजस, प्राज्ञ और आत्मा ये चार हैं । अर्थात् आत्मापरमात्माके साथ उक्त चारों अवस्थायें सूक्ष्म और बृहद्रूपसे संबंधित हैं । चारों अवस्थायें आत्माका वैभव व्यक्त करनेके लिये आवश्यक ही हैं । सनातन कालसे इन चारों अवस्थाओंमें आत्मा अपनी शक्तिका अनुभव देख रहा है ।*

| आत्मा | परमात्मा | अवस्था |
|---|---|---|
| तुर्या | शुद्धात्मा | नैष्कर्म अवस्था, ( ज्ञान ) निवृत्ति |
| सुषुप्ति | प्राज्ञ | |
| स्वप्न | तैजस | कर्म अवस्था ( कर्म ) प्रवृत्ति |
| जागृति | वैश्वानर | |

इनमे दो अवस्थायें कर्मकी हैं और दो नैष्कर्म्यकी हैं। चारो आवश्यक होनेके कारण ज्ञान और कर्मका समुच्चय होनाही आवश्यक है। यह कोई नहीं कह सकता है कि इनमेसे किसी अवस्थाकी बिलकुल आवश्यकता ही नहीं। जो अवस्था नष्ट होगी, उस अवस्थामे व्यक्त होनेवाली आत्माकी शक्ति गुप्त ही रहेगी उस अवस्थाके विना वह प्रकट ही नहीं हो सकती। इसलिये जैसी आत्मा सनातन है वैसी ये चारो अवस्थायें भी सनातन ही हैं। परमात्मा भी तैजस वैश्वानर आदि द्वारा कर्म करता ही है, जो सृष्टिरूपके अनादि प्रवाहसे दिखाई दे रहा है। परिच्छिन्न जीवकी भी उक्त कारणसे ही चारो अवस्थायें हैं। "चतुष्पाद् आत्मा" इसी हेतुसे कहते हैं। उसके दो पाव तोडने नहीं हैं। इस कारण कर्म और ज्ञानका समुच्चय ही उन्नतिका साधक है।

कई यहा ऐसा प्रश्न करेंगे कि मुक्त अवस्थामे जागृति आदि अवस्थाए कहा हैं? इस शंकाके उत्तरमे निवेदन है कि शरीरके होने और न होनेसे मुक्ति और अमुक्तिका कोई संबंध नहीं है। शरीरमे रहते हुए भी आत्मा मुक्तिका अनुभव कर सकता है और शरीरत्याग होनेपर भी आत्मा बंधनकी अवस्थामे रह सकता है। मुक्तिका हेतु ही और है। "आत्माकी निज शक्तिका अनुभव करना और अपने आपको बंधनोंसे अलिप्त देखना मुक्ति है। इसलिये यह शरीरमे कार्य करते हुए भी प्राप्त होती है। और इस कारण चारो अवस्थाओंका होना इसके लिये घातक नहीं है, प्रत्युत आत्माकी विकसित शक्तिका अनुभव करनेके लिये इसको जागृतिकी आवश्यकता होगी। यही मुख्य हेतु है कि ईशोपनिषद् तथा भगवद्गीता आदिमे ज्ञान और कर्मका समुच्चय कहा है। और किसी एक ही का स्वीकार नहीं किया। आशा है कि पाठक इस समुच्चयका महत्त्व जानेंगे।

## (१२) इस अध्यायमें आये हुए आत्मावाचक शब्दोंका विचार।

पहिले मन्त्रमे " ईश " शब्द है, वह " स्वामी, अधिपति, राजा, " का भाव बताता है। इससे आत्माका स्वामित्व अथवा राज्यशासन किसी दूसरे " अनीश " पर है, यह बात सिद्ध होती है और इसलिये इस जगत्मे राज्य-शासनरूप कर्म यह आत्मा करता है यह सिद्ध है। जैसा सेवकका कर्म है वैसा स्वामीका भी कर्म है। स्वामी होनेपर कर्म छूटता नहीं है, परंतु बढता है।

द्वितीय मंत्रमे " नर " शब्द है। यह " नायक, नेता, चलानेवाला " इस आशयको बता रहा है। जिनका नेतृत्व इसके पास है, उनको चलानेका और योग्य दिशासे चलानेका कार्य करना इसको आवश्यक ही है। इसलिये यह शब्द भी इसके कर्मका बोधक है।

तीसरे मन्त्रमे " जना " शब्द जननमात्र कर्म करनेवाले सामान्य लोगोंका बोधक है। इस अवस्थामें यह केवल प्रजनन करनेका कर्म करता है, संतानकी उत्पत्ति करना ही इस अवस्थामें इसका कर्म है।

चतुर्थ मन्त्रमे " अर्शान् " शब्द है। गत्यर्थक ' ऋष् ' धातुसे यह शब्द बनता है, इसलिये इसका अर्थ गतिप्रधान ही है। गति भी एक कर्मही है। ज्ञानार्थक भी यह शब्द है। तात्पर्य– ज्ञान और कर्मका इस शब्दमें समुच्चय है।

षष्ठ और सप्तम मंत्रोंमें " आत्मा " शब्द है। " सातत्य गमन " किंवा सतत कर्म करनेके अर्थवाला ' अत् ' धातु इस शब्दमे है। इसलिये " सतत कर्म करनेवाला " ऐसा इसका स्वयं अपना ही अर्थ है। इसीलिये आत्माके छः लक्षणोमें ' प्रयत्न ' भी एक लक्षण है। इच्छा, द्वेष, सुख, दुःख, प्रयत्न, ज्ञान ये आत्माके छः लक्षण है और उसका ' अत् ' धातुके अर्थके साथ संबंध है।

अष्टम मंत्रोंमे "कवि, मनीषी, परिभू " आदि शब्द आत्माके विविध गुण बता रहे हैं। इसमे यह विचारणीय है कि ये ही विशेषण " अग्नि " देवताके भी हैं। देखिये—

**त्वमग्ने प्रथमो अङ्गिरस्तमः कविर्देवानां परि भूषसि व्रतम्॥**
(ऋ. १।३१।२)

" हे अग्ने ! तू ( अगि-रस्-नेम ) अगोंमें मुख्य सत्त्वरूप (प्रथम कवि ) पहिला कवि है और ( देवाना व्रत ) इंद्रियोंका व्रत, अथवा देवताओंका व्रत ( परि भूषसि ) सुभूषित करता है। "

शरीरमें आत्मा सब अगोंका मुख्य सत्त्व है और वह इंद्रियोंके व्यापार चलाती है तथा जगत्में परमात्मा मुख्य सत्त्वरूप है और सूर्यादिकोंको चलाता है।

इस मंत्रमें ' अग्नि ' शब्द आत्मावाचक है और उसका " कवि " यह विशेषण है, जो वा० य० अ० ४० के आठवें मंत्रमें शुद्ध आत्माका विशेषण आया है। अग्निका अर्थ वेदमें आत्मा है इसका यह एक प्रमाण है। इस विषयके अधिक प्रमाण यहा देनेकी आवश्यकता नही है। इससे पूर्व जो अग्निदेवताका विचार किया है, उसमें यह मंत्र भी देखने योग्य है। अस्तु।

पद्रहवे मंत्रमें ' सत्य " शब्द आत्माका वाचक है। आत्मा " सत् " का यमन करती है अर्थात् " सत्का नियामक " आत्मा है। यह नियमनरूप कर्म बता रहा है।

सोलहवे मंत्रमें उक्त अर्थकाही ' यम ' शब्द है। नियामक शासक, ये इसके अर्थ हैं। " ईश " शब्दके अर्थके साथ ही इसका संबंध है। " पूषा " शब्द पोषण करनेका भाव, " ऋषि " शब्द गति और ज्ञानका समुच्चय, 'सूर्य' शब्द प्रसव ऐश्वर्यवाचक ' सु ' धातुसे बननेके कारण सब जगत्की उत्पत्ति और सब जगत्का ऐश्वर्य बढानेवाली आत्मा है यह भाव बताता है। इसी मंत्रमें ' प्रजापति " शब्द है उसका भाव प्रजापालनरूप कर्म है। यही भाव प्रथम मंत्रके ' ईश ' शब्दने व्यक्त किया है। " पुरुष " शब्द पुरियोंमें रहनेका भाव बता रहा है। पूर्वोक्त चार अवस्थायें चार पुरियोंमें रहनेसेही इसके अनुभवमें आती हैं। इसलिये पुरुष शब्दसे पूर्वोक्त चार पुरियोंके साथ संबंध और वहांके कर्म व्यक्त होते हैं।

मंत्र १७ में " क्रतु " शब्द कर्मका ही बोधक है। यह शब्द इसका स्वभाव धर्म बता रहा है। " शतक्रतु " शब्द जो इंद्रवाचक है वह भी आत्माका

वाचक है। सौ वर्ष जीवित रहकर यज्ञ करनेका भाव उस शब्दमे है। इसी लिये इस अध्यायके द्वितीय मंत्रमे " कर्म करते हुए यहा सौ वर्ष जीनेकी इच्छा करो ' ऐसा उपदेश किया है। उसका " शतक्रतु " शब्दसे निकट सबंध है।

अठारहवें मंत्रमें " अग्नि " शब्द गतिवाचक है क्योंकि वह गत्यर्थक " अग् " धातुसे बनता है।

इस प्रकार आत्मावाचक सभी शब्द पुरुषार्थके वाचक है, यह यहा अत्यंत विचार करनेयोग्य बात है। इन शब्दोंसे जो जो आत्माके गुणधर्म व्यक्त हो रहे हैं, उनका विचार करनेसे आत्माके वास्तविक स्वरूपका पता लग जायेगा। और कर्म करना उसका स्वभाव है, यह बात भी इस विचारसे सिद्ध होगी। अब इन शब्दोका परस्पर सबध क्या है, इसका विचार करना है—

## ( १३ ) इस अध्यायके विशेष नामोंका परस्पर संबंध।

इस अध्यायमें जो विशेष नाम हैं, वे आत्माकी शक्तिका वर्णन कर रहे हैं। कई शब्द विशेषतया केवल जीवात्माका वर्णन करते हैं और कई विशेषतासे परमात्माका वर्णन कर रहे हैं। तथा कई ऐसे हैं कि जो दोनोका वर्णन समानतासे कर रहे हैं। साधारण अवस्थासे उच्च अवस्थातक उनका कैसा क्रम है और उनसे हमें क्या बोध मिलता है, इसका यहा विचार करना है। प्रथमतः यहां इस बातको अवश्य स्मरण रखना चाहिये कि, जो परमात्माके वाचक शब्द वैदिक वाङ्मयमे हैं, वे परिच्छिन्न अर्थात् मर्यादित भावके साथ जीवात्माके भी वाचक हैं, और जो जीवात्माके वाचक शब्द हैं वे अमर्यादित अर्थके साथ परमात्माके भी वाचक हैं। प्राय. सब शब्द दोनोके लिये समानतासे प्रयुक्त होते है, क्योकि दोनोके गुणधर्म बहुत अशमे समानही है, और दोनोका पितापुत्र संबंध सुप्रसिद्धही है। " अज, इद्र, आत्मा " आदि शब्दोंके साथ सब पाठक परिचितही हैं, और वे जानते हैं कि, ये शब्द दोनोंके लिये प्रयुक्त होते हैं। इसी दृष्टिसे इन शब्दोंका यहा विचार करना है और उसके द्वारा जीवात्माकी उन्नतिका मार्ग देखना है।

परमात्मा सदा पूर्णज्ञानी है, परन्तु जीवात्मा किसी कारण *मिथ्याज्ञान* अथवा अज्ञानसे युक्त होती है, यह *अज्ञानरूप जो अवस्था जीवात्माको* किसी कारणविशेषसे *प्राप्त होती है* वह कदापि परमात्माको नहीं होती। इस अवस्थाके बोधक जितने शब्द जीवात्माके लिये प्रयुक्त होते हैं, वे कभी परमात्माके लिये प्रयुक्त नहीं होते। यह विशेषता लक्ष्यमें रखनी चाहिये। इन शब्दोंमेंसे एक " आत्म-हन् " शब्द तृतीय मंत्रमें प्रयुक्त हुआ है। आत्माका घात जो करता है वह आत्महन् होता है। जिसका जन्म और मरण नहीं है ऐसे अज और अमर " आत्माका घात " कैसे होता है ? अपनी शक्तिका पता न होनेसेही *'आत्मघात'* होता है। *इस अधःपातका कारण अज्ञान है।* यह "आत्म-हन् " शब्द उन जीवात्माओंका बोध कराता है कि, जो स्वकीय शक्तिसे अनभिज्ञ होनेके कारण अपने आपको निर्बल समझते हुए हीन अवस्थामें गिरते जाते हैं। ये *आत्मघातकी लोग* अपनी शारीरिक शक्तिमेंही मस्त रहते है, नहीं नहीं, अपनी शक्तिके घमंडसे उन्मत्त होकर बडेही अनर्थ करनेके लिये सिद्ध होते है, और प्रत्येक प्रयत्नसे गिरतेही जाते हैं।

" असु " प्राणको कहते हैं। उन प्राणोंकी जो शक्ति है वह ' असुर्य ' नामसे प्रसिद्ध है। यह वस्तुतः आत्माकी शक्ति है, परन्तु यह स्थूल शरीरमें कार्य करती है। इस शक्तिमेंही केवल मस्त रहनेके अथवा इस शक्तिसे स्वार्थी भाग बढानेके कारण इसकी *अवनति* होती है। *इस शक्तिको* नम्र करके जब ये इस अपनी शक्तिका सबकी भलाईके लिये यज्ञ करेंगे, तभी इनका दोष दूर हो जायेगा और ये " आत्मघातकी " नहीं कहलायेंगी।

अपनी शारीरिक शक्तिको पूर्वोक्त प्रकारके यज्ञमें जो समर्पण करता है, उसकी योग्यता उच्च होती है; वह इस अवस्थामें " नर " कहलाता है। इस अवस्थामें आनंदसे यह भोगको तिलांजलि देकर, अपनेही सुखमें कभी " नहीं रमता " इसीलिये न रमनेके कारण ' न+र ' नाम उसके विषयमें सार्थ होता है। स्वार्थी फलभोगकी इच्छासे किये हुए सकाम कर्म जो आत्म-

घातके मार्गमे उसको लेजाते थे, वे अब नही रहे। फलभोगमे न रमनेके कारण वह निष्काम कर्म करता है और उसी कारण कर्मके बधनसे दूर होता है, यह भाव द्वितीय मत्रमे पाठक देख सकते है। जैसा निष्काम कर्म करनेवाला सत्पुरुष 'नर' कहलाता है, उसी प्रकार पूर्ण आत्मकाम परमात्मा भी जगत्मे 'नर' है, क्योंकि उसका सब कर्म पूर्ण निष्काम भावनासेही होता रहता है।

इस प्रकार जो निष्काम कर्म करता है, वह सपूर्ण सत्कर्म करता हुआ भी कुछ भी न करनेवालेके समान निर्लेप रहता है, अत एव कहते हैं कि वह "अपाप-विद्ध" अर्थात् निष्पाप है। पापका कलक उसके नहीं लग सकता, क्योकि पापके मूल कारणकोही उसने दूर किया है। जो पापके कलकसे दूर है वह 'शुद्ध' है इसमे क्या शका हो सकती है ? जो शुद्ध और पवित्र होता है वही "शुक्र" अर्थात् वीर्यवान् किंवा बलवान् होता है। अपवित्र, दुष्ट और पापी जो होता है वह कदापि आत्मिक बलसे युक्त नही हो सकता। सदैव निर्दोषताकाही आत्मिक बलके साथ सबध है।

भोगोका उपभोग करनेके लिये शरीर है, जिसने फलभोगकी इच्छाका त्याग किया, उसका शरीरकी आवश्यकताही नही रहती। वह इसलिये 'अ-काय' कायरहित किंवा विदेह अवस्थामें रहता है, तथा शरीरके साथ होनेवाले व्रणादि दोष उसको कष्ट नही देते। स्नायुके बलसे वह बलिष्ठ नही समझा जाता परंतु उसका बल अलौकिक हुआ करता है। वह कर्मके वशमे रहता हुआ देहधारण नहीं करता, प्रत्युत आवश्यकता होनेपर स्वेच्छासे देह धारण करके जनताको उठानेका महान् सत्कार्य करता है।

वह जानता है कि अपनी 'आत्मा" मनमे भी वेगवान् है। "मनसः जवीयः" मनके वेगसे अधिक वेगवान् अपने आत्माको जो मानता है वह अपने मनका स्वामी 'मनीषी" होता है। वही अपने मनको स्वाधीन रख सकता है क्योंकि वह जानता है कि मै मनका स्वामी हू और मन मेरा सेवक है।

मनके आधीन सपूर्ण इद्रिया और सब शरीर है। इस हेतुसे जब मन स्वाधीन हो जाता है तब सब इद्रिया और शरीर स्वाधीन हो जाता है और इस

सबपर वह अपनी शक्ति चलाता हूं, मानो इस समय सबसे ऊपर उसके आत्माकी शक्ति होती है । वह इस अवस्थामें अपनी आत्माको ' परि-भूः ' अर्थात् सब शारीरिक शक्तियोंके ऊपर प्रभाव चलानेवाला अनुभव करता है ।

अपनी आत्माको वह अपने शरीरका " ईश " मानता और अनुभव करता है । मैं इस शरीरका राजा हू, मैं इस शरीरमें इन्द्र हू और मेरी शक्तिही इस शरीरमें जाकर इंद्रियोंसे कार्य कर रही है । इस शरीरमें " आत्मा " होनेसे स्वकीय शक्तिके साथ रह सकता हू, इसलिये मैं " स्वयं-भू " हू । मैं अजन्मा हू, मेरी उत्पत्ति नहीं हुई, मैं स्वयंही हू, इसीलिये " स्वयं-भू " मुझे ज्ञानी कहते हैं । इस रीतिका विचार करके इस अवस्थामें वह अपने आपको स्वकीय शक्तिसे अवस्थित अनुभव करता है और अपनी आत्मशक्तिसे यह शरीर चल रहा है ऐसा देखता है । आत्मा अपनी शक्तिसेही रहता है, परंतु शरीरके अस्तित्वके लिये आत्माका रस चाहिये; आत्माकी शक्ति चाहिये । इस रीतिके विचारसे वह अपनी स्वतंत्रताका अनुभव प्राप्त करता है और अपने आधारपर शरीरका अस्तित्व है अतएव यह शरीर परतन्त्र है ऐसा देखता है ।

मैं ' एक ' हू और मेरे एकके आधारसे शरीरकी अनेक शक्तियां है। उन अनेक शक्तियोंमें अपने ' एकत्व ' का यह अनुभव करने लगता है । अनेक भिन्न पदार्थोंमें एकत्वका अनुभव करनेका अभ्यास इस रीतिसे उसको होता है ।

मैं कभी कंपायमान नहीं होता ( अन्-एजत् ), क्योंकि शरीर बननेके " पूर्व " मैं था, और शरीर नष्ट हो जानेपर भी मैं रहूंगा, और बीचकी अवस्थामें मैं शरीरको ( अर्षत् ) गति दे रहा हू । शरीरका *अस्तित्व* बीचकी अवस्थामें है, परंतु मेरा अस्तित्व शरीरसे पूर्व और उत्तर कालमें भी एक जैसाही है । इस ज्ञानसे वह निर्भय होता है और अपने गौरवका वह अनुभव करता है । मुझे कोई पाशवी शक्ति नहीं दबा सकती क्योंकि पाशवी शक्तिसे कई गुणा बलवत्तर जो आत्मशक्ति है वही मैं हू, इस प्रकारके मननसे वह आत्मिक बलसे परिपूर्ण होता है ।

वह तीनो कालोंमें उक्त प्रकार अपने आपको " सत्य " स्वरूप समझता है। किसी कालमे मैं नही था ऐसा कोई काल नहीं है, परतु शरीर एक कालमे आता है और दूसरे कालमे चला जाता है। उसके आने न आनेसे अपनी आत्मशक्तिमें कोई न्यूनाधिकता नही होती। यह अतींद्रियताका अनुभव इस समय वह करता है इसलिये उसको इस समय " कवि " कहते हैं। जो साधारण लोग नही देख सकते उस बातको अपनी असाधारण दृष्टिसे कवि लोग देखते हैं। वह असाधारण दृष्टि उसको इस समय होती है। इस दृष्टिके कारणही वह अपने अदर विलक्षण बलका अनुभव करने लगता है।

वह देखता है कि शरीर धारण करनेके पूर्व उसको माताके उदरमें रहना पडा है। " मातरि-श्वा " मैं ही हू ऐसा वह इस विचारसे समझता है। स्वेच्छासे देह धारण करनेके समय अथवा कर्मके प्रवाहमें पडनेके कारण द्वितीय जन्म धारण करनेके समय माताके उदरमें जाना आवश्यक है। तथा एक शरीर छोडकर दूसरा लेनेके पूर्व जो *गर्भस्थानीय अवस्था है* उसमें भी, पूर्व शरीर-द्वारा मेरी प्रेरणासे किये हुए कर्म, सस्काररूपसे रहते हैं। अर्थात् किया हुआ कर्म नष्ट नही होता। कर्म शरीरोंके द्वारा किया जाता है, परतु सस्कार-रूपसे जन्मजन्मातरतक वह रहता है। इसलिये आवश्यक है कि प्रशस्तनम कर्म ही किये जाय। और कभी ऐसे कर्म न हों कि जो गिरानेवाले हो। मैं *आत्मा ही इस कर्मभूमिमें-देहमे-कर्मकर्ता हू। मैं ही इस यज्ञशालमें-देहमें* यज्ञकर्ता हू। मेरी प्रेरणासे ही यहाके यज्ञ हो रहे हैं। इसीलिये मुझे **"क्रतु"** कहते है। इस देहमें रहता हुआ मैं सौ वर्ष यज्ञ करता हू इसलिये ही मैं **'शत क्रतु '** हू। इस शतसावत्सरिक यज्ञका घात बीचमें ही विघ्नोके द्वारा होना उचित नहीं। कुविचाररूपी राक्षस सहस्रोंकी सख्यामें हैं जोकि इस यज्ञका *विध्वस कर रहे हैं। परतु मैं इसका अवश्य निर्विघ्नतासे समाप्त करूगा।*

मै **" पूषा "** हू, क्योंकि इस शरीरकी पुष्टि मेरी शक्तिसे हो रही है। शरीरकी पुष्टि मेरे बिना नही हो सकती। मैं ही इस शरीरका और मन आदि सपूर्ण इद्रियोंका नियमन करनेवाला होनेसे यहा **" यम "** हू। यम और नियमोंके पालन करने द्वारा सबका यथायोग्य रीतिसे नियमन अवश्यही करूगा।

संयमपूर्वक ब्रह्मचर्यादिका यथायोग्य रीतिसे पालन करता हुआ सु-प्रजा उत्पन्न करके उस सुप्रजाका उत्तम प्रकारसे पालन करूंगा। क्योंकि मेरे बिना मेरे संतानोंका परिपालन कौन करेगा। "प्रजा-पति" का धर्म पालन करना मेरे लिये आवश्यक ही है। मैं "प्राजापत्य" ही हूं। इसलिये सुप्रजा निर्माण करके उनका योग्य पालन करना मेरा योग्य और श्रेष्ठ कर्तव्य है। "सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च।" (ऋ० १।११५।१) स्थावर जंगमका आत्मा ही सूर्य है। यहां शरीरमें शरीरादि स्थावर और मन आदि जंगम पदार्थोंका मैं आत्मा हूं इसलिये यहां मैं ही "सूर्य" हूं। ये मेरे सप्तरश्मी सात किरण सप्त इंद्रियोंमें प्रकाश कर रहे हैं, येही मेरे (सप्ताश्व) सात घोडे हैं। येही "सप्त ऋषि" हैं और ऋषियोंका "ऋषि" आत्मारूपसे मैं यहां विराजमान् हूं।

यहां मेरी उपस्थिति होनेसे सब शरीर पवित्र रहता है और मेरे जानेसे यहां सब अमंगल हो जाता है, इसलिये यहांका सब कल्याण करनेवाला मैं ही "कल्याण-तम" हूं।

इस देहरूपी पुरीका ' ईश्वर " मैं हूं। ' पुरीश ' मेरा नाम है। पुरीमें बसनेके कारण मुझे " पुरुष " कहते हैं। इन चार पुरियोंमें रहता हुआ मैं जागृति, स्वप्न, सुषुप्ति और तुर्या इन चार अवस्थाओंका अनुभव करता हूं। येही ओंकारके चार पाद क्रमशः अ, उ, म और अर्धमात्रा संज्ञासे सुप्रसिद्ध हैं। इस प्रकार " ओंकार " मेरे चारों अनुभवोंका वर्णन कर रहा है। स्थूल, सूक्ष्म, कारण और महाकारण ये इन चार पुरियोंके नाम है और उनके चार संकेत ओंकारमें हैं। चारों अवस्थाओंका अनुभव करनेवाला मैं किसी अवस्थाके होने न होनेसे नष्ट नहीं होता, इसीलिये मैं अपने आपको " अ-हं " अर्थात् अ-हेय समझता हूं। यह मेरी सनातन सत्ता है।

पूर्वोक्त सप्तऋषि जिसमें हवन कर रहे हैं वह आत्माग्नि मैं ही हूं। यही आत्माकी " अग्नि " है जो इस शतसांवत्सरिक " पुरुषयज्ञ " का अधिष्ठाता ' देव " है। यही सब कर्मोंको जानता हुआ, इस शरीररूपी रथमें बैठकर अपने पूर्वोक्त वैभवका अनुभव करता हुआ प्रगति करता है। अस्तु।

इस उपनिषद्मे जो आत्माका वाचक शब्द है उनका जीवात्माके विषयमे जो अर्थ लेना आवश्यक है और जिस अर्थका चिंतन करता हुआ, अथवा परमात्माके जिन गुणोका चिंतन करता हुआ जीवात्मा, अपने अदर उन सद्गुणोका विकास करके उन्नत हो सकता है, उनका वर्णन ऊपर किया गया है। इन शब्दोका परमेश्वरविषयक वर्णन प्रसिद्ध है और वह आगे आ जायगा। इसलिये उसका यहा पुन वर्णन करनेकी आवश्यकता नही है।

## ( १४ ) आत्मज्ञानकी आवश्यकता।

जो ज्ञान प्रगतिके लिये अत्यत आवश्यक है वह "आत्म-ज्ञान" ही है। साधारणत बाह्य सृष्टिके ज्ञानसे लोग अपनी उन्नति करनेका यत्न करते हैं, और प्राय ऐसे लोग आत्माकी शक्तिके विषयमे अनभिज्ञ ही रहते हैं। इनके प्रयत्नसे ही जगत्‌मे अशाति फैलती है। येही आसुरी शक्तिसे काम करनेवाले लोग हैं।

जो दैवी शक्तिसे युक्त होते है वे आत्माकी शक्तिका ज्ञान सपादन करते है। और साथ साथ जगत्‌के पदार्थोंका भी विज्ञान प्राप्त करते है। और दोनोके सयोगसे ऐसी उन्नति करते हैं कि जो सबकी भलाईके लिये कारणीभूत होती है।

शरीरका सचालक आत्मा है और जगत्‌का प्रवर्तक परमात्मा है। दोनोके गुणधर्मोंका ज्ञान प्राप्त करना आत्मविद्याके अध्ययनसे होता है। पहिले कहाही है कि बहुत अशमे दोनोके गुणधर्म एक जैसे ही हैं। एकका प्रमाण और *कार्यक्षेत्र छोटा और दूसरेका प्रमाण और कार्यक्षेत्र अपरिमित है।* इन क्षेत्रोके परिमित और अपरिमितताको पृथक् किया जायगा, तो बहुतसे गुणधर्म दोनोंके एक जैसे दिखाई देंगे। इसीलिये दोनोके नाम एक जैसे ही हैं।

इस आत्माके गुणधर्म जाननेसे, अपनी शक्ति क्या है और मैं क्या कर सकता हू इसका ज्ञान होता है, और यही ज्ञान उन्नतिका हेतु है। जो जगत्‌के गुणधर्मोंको जानता है, परतु अपने गुणधर्मोंको नही जानता, उसकी अवनतिकी कोई सीमा नही है। इसीलिये आत्माके ज्ञानकी अत्यत आवश्यकता है।

प्रत्येकके आंखके सामने जगत् है, इसलिये प्रत्येक मनुष्य जगत्का कुछ न कुछ ज्ञान रखता ही है। परन्तु आत्मा वस्तुतः जगत्से भी पास है, और जगत्से भी अधिक प्रत्यक्ष है; परन्तु स्थूल इंद्रियोंसे उसका दर्शन न होनेके कारण उसके विषयक ज्ञान प्राप्त करनेमें बहुत थोडे लोग प्रयत्न करते हैं। इसीलिये वेदमें इसीका मुख्यतः वर्णन विविध रीतियों और अलंकारोंके द्वारा किया हुआ है। आप किसी देवताके मंत्र लीजिये, उसमें अंशतः अथवा पूर्णतः इसी आत्माका वर्णन दिखाई देगा। परन्तु वैदिक रीतिसेही उसको देखना चाहिये। अन्य बातोंका वर्णन गौण रीतिसे है, और प्रत्येक प्रकरणमें इसीका वर्णन मुख्य है, इसका हेतु यही है।

आत्मा और जगत् इन दोनोंके ज्ञानका समुच्चय उन्नतिका साधक है, यह बतानेके लिये ही इस अध्यायका "विद्या अविद्या" प्रकरण है। इसलिये अब इसी विषयका विचार करेंगे—

## ( १५ ) विद्या और अविद्या

"विद्या और अविद्या" से किसका बोध लेना है इसका अब विचार करना है। प्रायः भाष्यकारोंमें इन शब्दोंके अर्थके विषयमें मतकी एकता नहीं है। देखिये—

"विद्या" = ( श्री. शंकराचार्य ) देवता-ज्ञान। ( श्री रामानुजशिष्य नारायण-प्रकाशिका ) ब्रह्मोपासना, परमात्मोपासना। ( श्री माध्व० जयतीर्थ विवरण ) ईश्वरका यथार्थ ज्ञान। (श्री स्वा दयानंद सरस्वती) शब्दार्थसंबंध-विज्ञानमात्र अवैदिक आचरण; आत्मशुद्धान्तःकरणसंयोगधर्मजनित यथार्थ-दर्शन।

"अ-विद्या" (श्री शं०) कर्म। (श्री रा, ना. प्र.) कर्म। (श्री मा. ज. वि.) अयथार्थ ज्ञानकी निंदा। (श्री स्वा द) अनित्याशुचिदुःखानात्मसु नित्यशुचि-सुखात्मख्यातिरविद्या, इति ज्ञानादि गुणरहित वस्तु कार्यकारणात्मक जड परमेश्वरसे भिन्न।

ये अर्थ इस समयतक किये गये है। इनमें जो जगत्पूज्य आचार्य हैं उनके अर्थोंपर हस्ताक्षेप करनेका हमें अधिकारही नहीं है। तथापि उक्त अर्थोंमेंसे

कई अर्थोंकी स्वीकृति करनेपर मंत्रोंके अर्थोंकी संगति लगती है वा नहीं, इसका विचार यहां करना चाहिये। इस अध्यायमें विद्या अविद्या प्रकरणमें तीन मंत्र हैं। उनका शब्दार्थ निम्न प्रकार है—

"( १ ) जो केवल अविद्याकी उपासना करते हैं वे अंधेरेमें जाते हैं, और जो केवल विद्यामें रमते हैं वे उससे भी घोर अंधेरेमें जाते हैं।

( २ ) विद्या और अविद्याका फल भिन्न है ऐसा ज्ञानियोंसे हम सुनते आये हैं।

( ३ ) जो विद्या और अविद्याका समन्वय करते हैं, वे अविद्यासे मृत्युको दूर करके विद्यासे अमृत प्राप्त करते हैं॥"

श्री० शंकराचार्यजी विद्या और अविद्याका अर्थ क्रमशः देवताज्ञान और कर्म करते हैं। परंतु ये अर्थ तीसरे मंत्रके भावके साथ संगत नहीं होते। कर्मसे स्वर्ग प्राप्त होकर जन्ममृत्यु होता है। परंतु तीसरे मंत्रमें "अविद्यासे मृत्युको दूर करनेका वर्णन" है, इसलिये कर्मसे मृत्युको दूर करनेकी संभावना न होनेके कारण यह अर्थ नहीं। तथा देवताज्ञानसे भी अमृत अर्थात् मोक्ष मिलना नहीं है। इसलिये ये अर्थ ठीक नहीं दीखते। "अमृत" शब्दका अर्थ बदलकर "देवतात्मभाव" ऐसा अर्थ इन्होंने किया है। यह भी ठीक नहीं। विद्या अविद्याके अर्थ उक्त प्रकार कृत्रिम माननेसे अमृत शब्दका अर्थ भी बदलना पडा है। विद्या शब्दके व्यापक अर्थका संकोच करके "देवताज्ञान" ऐसा संकुचित अर्थ करने, तथा "अ-विद्या" शब्दका कृत्रिम बनावटी अर्थ "कर्म" ऐसा करनेके कारणही "अमृत" शब्दके अर्थका संकोच करना पडा है। परंतु ऐसा करनेकी कोई आवश्यकता नहीं।

इस आपत्तिको हटानेके लिये कइयोंने यह उपाय लिखा है कि "अविद्या" शब्दका अर्थ "सकाम कर्म" करना। परंतु यह अर्थ तीसरे मंत्रमें कष्ट देता

है क्योंकि यहां " निष्काम कर्म " ऐसा अर्थ उचित दीखता है। इसलिये ये अर्थ ठीक नहीं है।

श्री मध्वाचार्यजीका अर्थ " अयथार्थ ज्ञानकी निंदा " यह विलक्षणही है। यह अविद्या शब्दसे कैसा निकलता है यह भी समझना कठिन है। अन्य अर्थोंका विचार करनेके पूर्व हम अंतर्गत प्रमाणोंसे इन शब्दोंका अर्थ करनेका यत्न करते है—

इस अध्यायके प्रथम मंत्रके प्रथम पादके साथ " विद्या अविद्या " का संबंध है, ऐसा पहिले कहाही है। वह प्रथम चरण यह है।

" ईशा वास्यं इदं सर्वं । "

" ईश्वर इस संपूर्ण विश्वमें व्याप्त है। " यह इसका भाव है। " ईश " शब्दकी सापेक्षतासे यह विश्व " अनीश " है ऐसा स्वयंसिद्ध होता है। अनीशके ऊपरही ईशका स्वामित्व है। जडके ऊपरही चेतनका अधिकार है। ईश शब्दके वाचक अन्य शब्द इस अध्यायमें " आत्मा, ब्रह्म, सत्य, प्रजापति ( प्राजापत्य ), यम, पुरुष, एक " आदि हैं। इनको क्रमश निम्न कोष्टकमें रखा है—

| | |
|---|---|
| ईश | अनीश |
| आत्मा | अनात्मा |
| ब्रह्म | जगत् |
| सत्य | असत्य |
| यम | याम्य |
| नियंता | नियम्य |
| पुरुष | प्रकृति |
| एक | अनेक |
| प्रजापति | प्रजा |
| स्रष्टा | सृष्टि |
| ( ईशा )...वास्यं... | ( इदं सर्वं ) |

इससे 'ईश और इदं' शब्दोंसे किसका बोध लेना है, इस बातका ज्ञान हो सकता है। दोही पदार्थ है, एक पुरुष और दूसरी प्रकृति। दोनोंका ज्ञान होना आवश्यक है। केवल किसी एकका ज्ञान होनेसे कार्यभाग नही हो सकता। इसलिये उक्त शब्दोंके साथ विद्या शब्दका प्रयोग करेंगे—

| | |
|---|---|
| ईश -विद्या | अ-नीश-विद्या |
| आत्म -विद्या | अ-नात्म-विद्या |
| ब्रह्म -विद्या | अ-ब्रह्म -विद्या |
| ०० -विद्या | अ-०० -विद्या |

दोनो स्थानोंसे समान शब्दोंको हटानेसे "विद्या, अविद्या" ये दोही शब्द अवशिष्ट रहते हैं। पूर्वोक्त कोष्टकोंके अनुसंधानसे इन शब्दोंका अर्थ निम्नलिखित प्रकार होता है—

( १ ) विद्या = आत्माका ज्ञान।
( २ ) अविद्या = जगत्का विज्ञान।

ये अर्थ प्रथम मंत्रके अनुसधानसे होते हैं। सब बाह्य प्रमाणोंकी अपेक्षा अंतर्गत प्रमाण अधिक बलवत्तर होता है, इसलिये ये अर्थ अंतर्गत प्रमाणोंसे प्राप्त होनेके कारण अधिक प्रामाणिक हैं। इस विद्या अविद्याके विषयमें श्रुति भी क्या कह रही है देखिये—

विद्याश्च वा अविद्याश्च यच्चान्यदुपदेश्यम्।
शरीरं ब्रह्म प्राविशदृचः सामाथो यजुः ॥ (अथर्व. ११।८।२३ )

"विद्या, अविद्या तथा और जो कुछ उपदेश करने योग्य है, वह ऋक्, यजुः, साम और ( ब्रह्म ) ज्ञानरूपसे शरीरमें प्रविष्ट हुआ है।"

इस मंत्रमें कहा ही है कि ( विद्या ) आत्मज्ञान जैसा उपदेश करनेयोग्य है, उसी प्रकार ( अ-विद्या ) सृष्टिविज्ञान भी पढनेयोग्य है, तथा इससे भी भिन्न और ( अन्यत् उपदेश्य ) अन्य ज्ञान उपदेश करनेयोग्य है। पाठक

*

पूछेंगे कि वह तीसरा क्या है ? विद्या अविद्याके " संबंधका ज्ञान " जो है वह तीसरा उपदेश्य ज्ञान है।

( १ ) एक आत्माका ज्ञान, ( २ ) दूसरा जगत्का विज्ञान और ( ३ ) तीसरा आत्मा और जगत्के परस्पर संबंधका परिज्ञान है। केवल आत्मज्ञान अथवा केवल जगद्विज्ञान वैसा लाभकारी नहीं हो सकता, जैसा दोनोंका इकट्ठा ज्ञान हो सकता है। अर्थात् दोनोंके संबंधके परिज्ञानका भी बडा भारी महत्त्व है। यही बात इस अध्यायमें कही है। देखिये वेही पूर्वोक्त तीनों मंत्र—

"( १ ) केवल प्रकृतिविद्याकी जो भक्ति करते हैं वे गिरते ही हैं, परंतु जो केवल आत्मविद्यामें ही रमते हैं वे भी उससे अधिक अवनत होते हैं।

( २ ) आत्मज्ञानका और जगद्विज्ञानका फल भिन्न भिन्न है ऐसा हम ज्ञानियोंके उपदेशमें सुनते आये हैं।

( ३ ) जो आत्मज्ञान और जगद्विज्ञानको साथ साथ लाभकारी समझते हैं, वे जगद्विज्ञानसे दुःखोंको दूर करके, आत्मज्ञानसे अमृतको प्राप्त करते हैं। "

जगद्विद्याके ज्ञानसे ऐहिक योगक्षेम ठीक चलता है और आत्मज्ञानसे आत्मिक शक्ति और शांति प्राप्त होती है। यदि केवल जगत्के विज्ञानमें ही लोग मस्त रहेंगे और आत्मज्ञानकी ओर जायेंगे ही नहीं, तो इस अवस्थामें वे जगत्के भोग बहुत भोगेंगे, यह बात ठीक है; परंतु उनके प्रयत्नसे आत्मिक शांति न होनेके कारण लोग इनकी संगतिसे अधिकाधिक दुःखोंमें ही गिरते जांयगे। तथा दूसरे पक्षमें जो लोग केवल आत्मज्ञानमें ही रमेंगे और जगद्विज्ञानका विचार बिलकुल छोड देंगे, तो वे भी अवनत ही होंगे, क्योंकि ऐहिक तथा स्थूलदेहविषयक स्वस्थता उनको बिना सृष्टिविद्याके प्राप्त नहीं हो सकती। इस प्रकार ये दोनों केवल एक एक विद्याके उपासक होनेके कारण अधोगतिको प्राप्त होते हैं।

इसलिये दोनों विद्याओंका समन्वय करनेकी सूचना इस अध्यायमें कही है। दोनों विद्याओंको यथायोग्य प्रमाणमें जाननेसे भौतिक विद्यासे ऐहिक सुख प्राप्त होते हैं और आत्मिक-विद्यासे अभौतिक आनंद मिलता है। इस प्रकार मनुष्य सीधा उन्नतिके मार्गपर चलनेका अधिकारी होता है।

*यह ४० वा अध्याय तत्वज्ञानका है,* इसलिये इसमें जो यह सूचना दी गई है वह अत्यत उपयोगी है। शिक्षा-प्रणालीका विचार करनेवाले इससे अपनी शिक्षा प्रणाली ठीक कर सकते हैं। दूसरे लोक भी दोनों विद्याओंको जाननेका यत्न करके अपना अभ्युदय और निश्रेयस्का मार्ग सुगम कर सकते हैं। आधुनिक मतमतातरके झगडोसे यदि कुछ हानि हो गई है, तो यही है कि इस सम विकासके तत्त्वकी ओर किसीने ध्यान नहीं दिया है। और प्रत्येक मताभिमानी अपना अपना ही राग अलाप रहा है। परंतु इन तीन मंत्रोंका पुनः पुनः विचार करनेसे सब शकाओकी निवृत्ति होकर योग्य मार्ग दिखाई देता है। आशा है कि पाठक इन मंत्रोका और भी अधिक विचार करेंगे।

## (१७) संभूति और असंभूति।

पूर्वोक्त विद्या-अविद्याके प्रकरणके समानही यह समूति और असभूतिका प्रकरण अत्यंत विचार करनेयोग्य है। इन शब्दोके अर्थ जो इस समयतक भाष्यकारोंने किये हैं वे नीचे दिये हैं—

"*समूति*" (*श्री. शं०*) *सृष्टि, कार्यब्रह्म हिरण्यगर्भ आदि*। (*श्री० रा० ना० प्र०*, समाधि। (*श्री० मा०*) श्री हरीका जगत्कर्तृत्व जो मानते हैं। (*श्री० स्वा० द०*) महदादि रूपसे परिणत सृष्टि।

"अ-समूति"-(श्री० शं०) मूल प्रकृति। (श्री० रा० ना० प्र०) समाधिके अंगभूत निषिद्ध कर्मसे निवृत्ति। (श्री० मा०) हरीका जगत्का सहार करनेका धर्म जो मानते हैं। (श्री० स्वा० द०) अनादि अनुत्पन्न मूलप्रकृतिरूप सत्वरजतमोगुणमय जड वस्तु।

इन अर्थोंका विचार करनेके पूर्व एक बात यहां कहना आवश्यक है, वह यह है कि श्री० शंकराचार्यजी संभूति असंभूतिके अर्थ जो पहिले मंत्रमें मानते हैं वेही अर्थ तीसरे मंत्रमें मानते नहीं, परंतु उनके बिलकुल उलटे अर्थ मानते हैं। उन्होंने लिखा है कि—

संभूतिं च विनाशं चेत्यत्राऽवर्णलोपेन निर्देशो द्रष्टव्यः।
प्रकृतिलयफलश्रुत्यानुरोधात्॥ ( ईश० उ० शां भाष्य १४ )

" संभूतिं च विनाशं च " इस १४ वे मंत्रमें संभूति और विनाशके पूर्व अकारका लोप हुआ है ऐसा समझना उचित है !! अर्थात ये संभूति शब्दके स्थानपर "असंभूति" की और असंभूतिके स्थानपर "संभूति" की कल्पना करनेको कहते हैं !! इस कथनसेही यह सिद्ध होता है कि इनके संभूति असंभूतिके अर्थ तीनों मंत्रोंमें ठीक प्रकार नहीं लग सकते। जो अर्थ अपने प्रकरणमेंही सर्वत्र उपयोगी नहीं होते वे अर्थ किस प्रकार माने जा सकते हैं ? और जिन अर्थोंके लिये ' अ ' कारके लोपकी कल्पना करनी पड़ती है वे ठीक भी किस रीतिसे हो सकते हैं ? तथा अकारलोपकी कल्पना किस व्याकरणके किस नियमसे मानी जा सकती है ? यह व्याकरणविरुद्ध कल्पना है ऐसा श्री० जयतीर्थ जी ही कहते हैं—

अकारलोपेन संभूतिरव्याकृतमित्यपूर्वं व्याकरणकौशलम्॥
( श्री जयतीर्थ विवरण १४ )

"अकार लोपकी कल्पना करके संभूतिकाही अर्थ अव्याकृत किंवा असंभूति करना यह अपूर्व व्याकरणका कौशल्य है !" यद्यपि यह भाषा उपहासात्मक है, और इसलिये हमें उसे स्वीकार नहीं करना चाहिये, तथापि मूल आशय असत्य नहीं है। तात्पर्य अकारलोप मानकर अर्थ करना श्रुतिप्रामाण्यकी दृष्टिसे भी उचित नहीं है. श्रुतिको प्रमाण मानते हुए उसके शब्दोंके पूर्व अकारकी कल्पना करनेसे शब्दोंके विपरीतही अर्थ हो सकते हैं। इसलिये ऐसी कल्पना करनी न पडेगी ऐसेही अर्थ हमको ढूंढने चाहिये। इनका विचार करनेके पूर्व संभूति असंभूतिके तीनों मंत्रोंका शब्दार्थ यहां देखिये—

"(१) जो असंभूतिकी उपासना करते हैं वे अंधेरेमें जाते हैं परंतु उससे भी गहरे अंधेरेमें वे जाते हैं जो कि संभूतिमेंही रमते हैं।

(२) संभूति और असंभूतिका फल भिन्न है ऐसा हम ज्ञानियोंके उपदेशमें सुनते आये हैं।

(३) संभूति और असंभूतिको एक साथ उपयोगी जो समझते हैं, वे असंभूतिके द्वारा मृत्युको दूर करके संभूतिके द्वारा अमृतको प्राप्त करते हैं।" (वा. य. ४० म. ९-११; ईश. उ. १२-१४)

अब पाठकही विचार करें कि पूर्वोक्त अर्थोंमेंसे कौनसे अर्थ किस दृष्टिसे उपयोगी हो सकते है। हमारी दृष्टिसे इन शब्दोंका संबंध प्रथम मंत्रके द्वितीय पादसे है और उसके विचार करनेसे इन शब्दोंका अर्थ स्वयही स्पष्ट होना संभवनीय है और उस अवस्थामें अकारलोपकी कल्पना करनेकी कोई आवश्यकता भी नही। देखिये प्रथम मंत्रका द्वितीय पाद—

यत्किं च जगत्यां जगत् ॥

यह द्वितीय पाद है। प्रथम पादमें कहा है कि "ईश्वर व्यापता है इस सब विश्वमें।" (ईशा वास्यं इदं सर्वं) इसके 'सर्वं' पदकी व्याख्या इस द्वितीय पादमें की है। जो कुछ जगतीमें जगत् है उस सबमें ईश्वर व्यापक है। यह इन दोनों पादोंका अर्थ है। हमारे इस प्रकृत प्रकरणका अर्थ निश्चय करनेके लिये "जगत्यां जगत्" इन दो शब्दोंका आशय देखना आवश्यक है। "जगत्" के समुदायका नाम है "जगती"। इसलिये "जगत्यां जगत्" शब्दमें 'समुदाय और व्यक्ति' की कल्पना है। 'समष्टि व्यष्टि-रूपसे जो है उस सब विश्वमें ईश्वर व्यापता है' यह आशय उक्त मंत्रार्धका था। अब और इसका अर्थ करनेके लिये निम्न कोष्टक देखिये—

| | |
|---|---|
| जगत्यां – × – | जगत् |
| जगती | जगत् |
| सृष्टि | एक पदार्थ |

| | |
|---|---|
| समूह | व्यक्ति |
| समष्टि | व्यष्टि |
| संघ, जाति | एक व्यक्ति |
| मानवजाति | एक मनुष्य |
| संभूति | अ-संभूति |

" जगत्यां जगत् " इन पदोंसे जो गूढ भाव व्यक्त होता है वह उक्त कोष्टकमें दिया है । इनके कोशोंमें दिये हुए अर्थ नीचे देता हूं—

( १ ) ' सं+भू " = मिलना, एक होना, संबधित होना ।
( २ ) संभव—मेल, मिलाफ, एकता, सहकार, सहयोग ।
( ३ ) संभूत—मिला हुआ ।
( ४ ) संभूति—संमेलन, मिलना, एक होना, संघटना
( ५ ) संभूय—एक होकर, साथ होकर, सहकार्य करके संघ बनाकर
( ६ ) संभूय समुत्थान—व्यापारी संघ हिस्सेदार होकर व्यापार करना, मिलकर ऊपर उठनेका यत्न करना, मिलकर एक होकर शत्रुपर हमला करना.

ये अर्थ देखनेसे पाठकोंको पता लग जायगा कि " संभूति " शब्दमें " संघ " का भाव है। इसका अधिक विचार करनेके लिये " सं+भू " धातुसे बने हुए शब्दोंका प्रयोगही देखिये—

वणिक्प्रभृतयो यत्र कर्म संभूय कुर्वते ।
तत्संभूय समुत्थानं व्यवहारपदं स्मृतम् ॥
( नारद स्मृति )

" वैश्य आदि लोग मिलकर ( संभूय ) सहकारिताके साथ व्यवहार करते हैं, उस व्यवहारको " संभूय समुत्थान " कहते हैं । "

यह "संभूय समुत्थान" अर्थात् सहकारिताका व्यवहार ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्रोंमें अपने अपने कार्यके लिये हुआ करता है। (१) ब्राह्मण धर्मजागृतिके लिये (२) क्षत्रिय शत्रुपर हमला करनेके लिये, (३) वैश्य व्यापार व्यवहार करनेके लिये और (४) शूद्र कारीगरीके संघ बनाकर अपना कार्य चलानेके लिये अपने अपने वर्णोंमें संघ बनाते हैं। यद्यपि वर्णोंके धर्मोंके अनुसार प्रत्येक वर्णका 'संभूय-समुत्थान" अर्थात् सहकारी संघ भिन्न भिन्न हेतुके लिये हुआ करता है तथापि संघकी कल्पना सर्वत्र एकसी ही है। तथा—

संभूय स्वानि कार्याणि कुर्वद्भिरिह मानवैः।
अनेककर्मयोगेन कर्तव्यांशप्रकल्पना ॥
हेमकारादयो यत्र शिल्पं सभूय कुर्वते।
कर्मानुरूपं निर्वेशं लभेरंस्ते यथांशतः ॥
(बृहस्पति स्मृति)

" जो मनुष्य मिलकर, संघ बनाकर अपने अपने व्यवहार करते हैं उनके कर्मके अनुसार लाभमें उनको भाग देना चाहिये। सुनार आदि शिल्पी जहां संघ बनाकर कार्य करेंगे, वहां उनके कार्यप्रवीणताके अनुसार उनको लाभ मिलना चाहिये।"

इत्यादि स्थानोंमें "सं+भू" धातुसे बने हुए 'संभूय' शब्दका प्रयोग देखने योग्य है। यही कल्पना 'संभूति' में है। तात्पर्य 'संभूति' शब्दसे संघभावकी कल्पना व्यक्त होती है। अर्थात् "असंभूति" शब्दसे व्यक्ति-भावकी भावना प्रकट होती है। संघधर्म और व्यक्तिधर्मका इस प्रकरणमें वर्णन है यह बात उक्त स्पष्टीकरणसे ज्ञात हो सकती है। अब इस अर्थको स्वीकार करके उक्त मंत्रोंका भाव देखिये—

"(१) जो केवल व्यक्ति स्वातंत्र्यके भक्त होते हैं वे गिरते हैं, परंतु जो केवल संघशक्तिमें ही रमते हैं वे भी उनसे अधिक गिरते हैं। (२) व्यक्तिभावका और संघभावका फल भिन्न भिन्न है ऐसा हम ज्ञानियोंके उपदेशसे सुनते आये हैं। (३) जो व्यक्तिभाव और संघभावको साथ साथ उपयोगी समझते हैं वे व्यक्ति-भावसे दुःखोंको दूर करके संघभावसे अमर होते हैं।"

व्यक्ति धर्मका फल यह है कि उसके पालनसे व्यक्तिकी सत्ता उत्तम प्रकारसे रहती है । स्नान, ध्यान, भोजन व्यायाम आदिसे व्यक्तिधर्मका पालन होनेके कारण व्यक्तिकी सत्ता सुरक्षित रह सकती है । परंतु एक एक व्यक्ति सुरक्षित होनेपर भी संघभावके बिना उनमें बल नहीं बढ सकता । संघधर्मसे एक लाभ है और व्यक्तिधर्मसे दूसरा लाभ है । इसलिये उन्नति चाहनेवाले मनुष्योंको चाहिये कि वे व्यक्तिधर्मके पालनसे प्रत्येक व्यक्तिको उत्तम अवस्थामें रहनेका अवसर दें, और संघधर्मके पालनसे अपनी संघशक्ति बढाते हुए जातीयताके साथ अमर बनें । प्रत्येक मनुष्य यद्यपि मरणधर्मी है तथापि वह अपनी जातीय भावसे अमर ही है ।

" *संभूति असंभूति* " के प्रकरणमें यह उपदेश है कि *संघभाव और व्यक्ति*-भावका *समविकास ही आवश्यक है*, वैयक्तिक स्वातंत्र्य और संघशक्तिके ऐसे नियम बनाने चाहिये कि जिनसे किसी एकका घात न हो और दोनोंका समविकास होकर सबकी यथायोग्य उन्नति हो सके । तत्त्वज्ञानके अध्यायमें *गणधर्म और व्यक्तिधर्मका अवश्य विचार होना चाहिये।* व्यक्तिका जाति और राष्ट्रके साथ कैसा बर्ताव होना चाहिये, तथा जातिका अथवा राष्ट्रका व्यक्तिके साथ कैसा बर्ताव होना योग्य है, इसका योग्य उत्तर इस प्रकरणमें पाठक देख सकेंगे।

जिस प्रकार ज्ञानक्षेत्रमें आत्माका ज्ञान और जगत्का ज्ञान साथ साथ आवश्यक है, उसी प्रकार कर्म क्षेत्रमें व्यक्तिके और समूहके कर्मोंका और परस्पर संबंधोंका विचार होना चाहिये। वही विचार इस प्रकरणमें किया गया है । प्रथम मन्त्रके साथ इन प्रकरणोंका विचार करनेसे यह भाव स्पष्ट हो जाता है। यह अर्थ अनर्गत प्रमाणोंसे विचारसे होनेके कारण अधिक सयुक्तिक है ।

इस अर्थमें भाष्यकारोंके अर्थ आ जाते हैं । परमाणुसंघका नाम सृष्टि है और *बिखरे हुए अलग अलग विभक्त परमाणु* होनेसे वही मूल प्रकृति है । अर्थात् परमाणुओंका संघ ' संभूति " शब्दसे भाष्यकारोंने लिया है, और परमाणुओंकी विभक्त स्थिति "असंभूति " से ली है। अर्थात् " संघभाव और

जसघभाव " ये अर्थ भाष्यकारोंको भी अभीष्ट है। यदि येही मूल अर्थ लिये जायेंगे तो अर्थका गौरव अधिक होगा। इसका पाठक भी अधिक विचार करें।

## ( १८ ) द्वैतवाद और अद्वैतवाद

तत्त्वज्ञानका विचार करनेके समय द्वैतवाद और अद्वैतवादका विचार होना आवश्यक ही है, और उपनिषदोंका विचार होनेके समय इस वादको दूर नहीं किया जा सकता। तथापि सांप्रदायिक झगडोंसे दूर रहना ही विचारी पाठकोंको उचित है ऐसा हमारा विचार हो रहा है। इस वादको साम्प्रदायिकोंने इतना खींचा है कि उसपर अब और खेंचनेसे कोई लाभ होना नहीं है।

वास्तविक द्वैत है या अद्वैत है, इसका विचार करते समय अनुभवको ही अंतिम कसोटी मानी जायगी तो निम्न प्रकार मानना पडता है—

| आत्माकी चार अवस्थायें | | | |
|---|---|---|---|
| (ँ) तुर्या..अज्ञेयस्थिति | अद्वैतका अनुभव | ओ३म् |
| (म) सुषुप्ति . निर्विकल्प समाधि | | |
| (उ) स्वप्न. .सविकल्पसमाधि | द्वैतका अनुभव | |
| (अ) जाग्रति...उपासनाकी अवस्था | | |

आत्माकी चार अवस्थायें हैं, उनमें दो अवस्थाओंमें द्वैतका अनुभव है और दूसरी दो अवस्थाओंमें अद्वैतका अनुभव है। प्रत्येक मनुष्यको इन चारों अवस्थाओंका अनुभव है। यदि आत्माकी ये चारों अवस्थायें हैं तो द्वैत भी है और अद्वैत भी है। पाठकोंसे यहां निवेदन है कि वे साम्प्रदायिक झगडोंमें न जाय। उपनिषदोंमें और वेदमें भी ये आजकालके सम्प्रदाय नहीं हैं। वेद कहता है कि आत्माकी चतुर्विध शक्ति उक्त चार अवस्थाओं द्वारा अनुभवमें आती है। यही " चतुष्पाद् आत्मा " है। वेदमें आत्माके चारों पादोंका वर्णन कई स्थानोंमें है। दो पादोंमें हम द्वैतका अनुभव कर रहे हैं और अन्य दो पादोंमें अद्वैतका अनुभव ले रहे हैं। जाग्रति और स्वप्नके अनुभवमें निश्चित द्वैतका

ज्ञान है। " मैं " और " मैं-नहीं " ये दो पदार्थ इन दो अवस्थाओंमें है। " मैं तू, वह " इत्यादिका अनुभव इनमें आता है।

## एकत्वका अनुभव

सुषुप्ति और तुर्याका अनुभव द्वैतका निश्चयसे नहीं है, परन्तु " एकत्व " का है। निश्चित एकत्वका है इस विषयमें किसीको शंका हो तो वह " अ-द्वैत " का अनुभव मान सकते हैं। उस अवस्थामें " द्वैत " का अनुभव निश्चयसे नहीं होता है, परन्तु " एक " का अनुभव होता था नहीं॰ यह प्रत्येक मानव नहीं कह सकते। जो कुछ अनुभव है वह शब्दोंमें प्रकट नहीं किया जा सकता, शब्दोंकी गति वहां नहीं है। वहां ऐसा अनुभव है कि जिसका वर्णन द्वैतवाचक शब्द नहीं कर सकते।

वास्तविक द्वैत और अद्वैतका भाव यह है। जिस समय मतमतांतर चल पडते हैं उस समय बडे झगडे खडे होते हैं। उनसे हमें कोई वास्ता नहीं है। आत्माकी चार अवस्थायें होनेके कारण, द्वैत और अद्वैतका अनुभव होनेके हेतुसे, सर्वत्र द्वैतप्रतिपादक भी मंत्रोंके साथ साथ अद्वैत प्रतिपादक भी मंत्र हैं। श्रीमद्भगवद्गीतामें देखिये कई श्लोक शुद्ध द्वैतका प्रतिपादन कर रहे हैं, तो कई ऐसे हैं कि जो शुद्ध अद्वैत विचार ही बोल रहे हैं। यही बात उपनि॰षदोंमें है। वेदमंत्रोंमें भी यही प्रकार है। ऐसा होनेका हेतु ऊपर दियाही है। बहुत लोग इस मूल कारणको ध्यानमें नहीं धरते और कहते हैं कि, ग्रंथोंमें प्रक्षेप हैं; दूसरे कई समझते हैं कि एक प्रकारके मंत्र मुख्य हैं और दूसरे गौण हैं। कई लोग अन्य रीतिसे खेंचातानी करके किसी न किसी प्रकार निर्वाह करनेकी चेष्टा करते हैं और स्वमतकी स्थापना करते हैं। परन्तु ऐसा करनेसे ग्रंथका सच्चा आशय ध्यानमें नहीं आ सकता।

उक्त कारणसे ही अद्वैती लोग द्वैत-प्रतिपादक मंत्रोंको खींचते हैं और द्वैती लोग अद्वैत-प्रतिपादक मंत्रोंको खींचते रहते हैं। परंतु उक्त रीतिसे यदि ये लोग वास्तविक बातको समझेंगे, तो खेंचातानीका कारण ही नहीं रहेगा।

इस यजु० अ० ४० में यदि देखा जायेगा तो वास्तविक रीतिसे सातवे मंत्रके सिवाय सबही अन्य मंत्र द्वैत प्रतिपादकही है। सातवें मंत्रका आशय निम्न प्रकार है " जिस अवस्थामें सब भूतमात्र आत्माही हो गये, उस अवस्थामें एकत्वका अनुभव करनेवाले विज्ञानीको शोक और मोह कैसे हो सकते है ?" ( वा. य. ४०।७ ) यह एक अवस्थाका वर्णन है। इस अवस्थामें एकत्वका अनुभव होता है और उसी हेतुसे वहां शोक मोह नहीं बाधा करते। पूर्वोक्त कोष्टकमें " सुषुप्ति, समाधि और जीवन्मुक्ति " की जो अवस्था बताई है, उस अवस्थाका यह अनुभव है। वहा भेद दर्शन नही होता है। परन्तु चार अवस्थाओंमें यह एक अवस्था है। सुषुप्ति, समाधि और मुक्तिमें ब्रह्मरूपता होती है ऐसा अन्य आस्तिक दर्शनोमें कहा है। यहा " ब्रह्म-रूप-ता " शब्द महत्त्वपूर्ण है। ब्रह्मके रूपके सदृश बनना है। इसी प्रकार 'सब भूत-मात्र आत्माही हो जानेकी अवस्था " है। आत्माके चार पादोमें किस पादकी अवस्थामें यह अनुभव हो सकता है, यह बात इस समयतकके वर्णनसे स्पष्ट हो चुकी है। इसलिये इस विषयमें यहा और अधिक लिखनेकी आवश्यकता नहीं है। चार पादोंमेंसे किसी एक पादका अनुभव दूसरे पादोके अनुभवोको नष्ट नही कर सकता, इतनीही बात यहां ध्यानमें धरनी चाहिये।

इस मंत्रके सिवाय सब अन्य मंत्र स्पष्टही द्वैत प्रतिपादक हैं। उनके विषयमें किसीको कोई शंका नहीं हो सकती।

## सारांश

इस प्रकार ईशोपनिषद् अथवा यजु. अ. ४० के विषयोंकी समालोचना है। इस पुस्तकमें दोनों संहिताओंके पाठ दिये हैं और स्पष्टीकरणमें वेदमंत्र, अन्य उपनिषद्के वचन तथा भगवद्गीताके श्लोकोंकी तुलना की है। इससे वैदिक धर्मके सदृश विचारोंके साथ पाठक अच्छी प्रकार परिचित हो जांयगे।

आशा है कि इस प्रकार तुलनात्मक विचारसे वेदका वास्तविक अर्थ समझकर, आत्मज्ञानविषयक वैदिक सत्य-सिद्धांत जानकर, पाठक अपनी उन्नतिका मार्ग आक्रमण करनेके लिये सिद्ध होंगे।     निवेदक

श्री. दा. सातवलेकर

ॐ

वाजसनेयि-माध्यंदिन-शुक्ल ।

# यजुर्वेद-संहिता-पाठः।

---

## अथ चत्वारिंशोऽध्यायः

ईशा वास्यमिदꣳ सर्वं यत्किं च जगत्यां जगत् ।
तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा मा गृधः कस्य स्विद्धनम् ॥ १ ॥

कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतꣳ समाः ।
एवं त्वयि नान्यथेतोऽस्ति न कर्म लिप्यते नरे ॥ २ ॥

असुर्या नाम ते लोकाऽ अन्धेन तमसावृताः ।
ताँस्ते प्रेत्यापि गच्छन्ति ये के चात्महनो जनाः ॥ ३ ॥

अनेजदेकं मनसो जवीयो नैनद्देवाऽ आप्नुवन्पूर्वमर्शत् ।
तद्धावतोऽन्यानत्येति तिष्ठत्तस्मिन्नपो मातरिश्वा दधाति ॥४॥

तदेजति तन्नैजति तद्दूरे तद्वन्तिके ।
तदन्तरस्य सर्वस्य तदु सर्वस्यास्य बाह्यतः ॥ ५ ॥

यस्तु सर्वाणि भूतान्यात्मन्नेवानुपश्यति ।
सर्वभूतेषु चात्मानं ततो न वि चिकित्सति ॥ ६ ॥

यस्मिन्त्सर्वाणि भूतान्यात्मैवाभूद्विजानतः ।
तत्र को मोहः कः शोकऽ एकत्वमनुपश्यतः ॥ ७ ॥

स पर्यगाच्छुक्रमकायमव्रणमस्नाविरꣳ शुद्धमपापविद्धम् ।
कविर्मनीषी परिभूः स्वयम्भूर्याथातथ्यतोऽर्थान्व्य-
दधाच्छाश्वतीभ्यः समाभ्यः ॥ ८ ॥

अन्धं तमः प्रविशन्ति येऽसंभूतिमुपासते ।
ततो भूयऽइव ते तमो यऽ उ सम्भूत्याꣳ रताः ॥ ९ ॥

अन्यदेवाहुः संम्भवादन्यदाहुरसंम्भवात् ।
इति शुश्रुम धीराणां ये नस्तद्विचचक्षिरे ॥ १० ॥

सम्भूतिं च विनाशं च यस्तद्वेदोभयꣳ सह ।
विनाशेन मृत्युं तीर्त्वा सम्भूत्यामृतमश्नुते ॥ ११ ॥

अन्धं तमः प्र विशन्ति येऽविद्यामुपासते ।
ततो भूयऽ इव ते तमो यऽ उ विद्यायाꣳ रताः ॥ १२ ॥

अन्यदेवाहुर्विद्यायाऽ अन्यदाहुरविद्यायाः ।
इति शुश्रुम धीराणां ये नस्तद्विचचक्षिरे ॥ १३ ॥

विद्यां चाविद्यां च यस्तद्वेदोभयꣳ सह ।
अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा विद्ययामृतमश्नुते ॥ १४ ॥

वायुरनिलममृतमथेदं भस्मान्तꣳ शरीरम् ।
ओ३म् क्रतो स्मर । क्लिबे स्मर । कृतꣳ स्मर ॥ १५ ॥

अग्ने नय सुपथा रायेऽअस्मान्विश्वानि देव वयुनानि विद्वान्।
युयोध्यस्मज्जुहुराणमेनो भूयिष्ठां ते नमऽउक्तिं विधेम ॥१६॥
हिरण्मयेन पात्रेण सत्यस्यापिहितं मुखम् ।
योऽसावादित्ये पुरुषः सोऽसावहम् ।
ओ३म् खं ब्रह्म ॥ १७ ॥

॥ इति चत्वारिंशोऽध्यायः ॥

यस्मिन्त्सर्वाणि भूतान्यात्मैवाभूद्विजानतः ।
तत्र को मोहः कः शोक एकत्वमनुपश्यतः ॥ ७ ॥

स पर्यगाच्छुक्रमकायमव्रणमस्नाविरꣳ शुद्धमपापविद्धम् ।
कविर्मनीषी परिभूः स्वयम्भूर्याथातथ्यतोऽर्थान् व्यदधाच्छा-
श्वतीभ्यः समाभ्यः ॥ ८ ॥

अन्धं तमः प्र विशन्ति येऽविद्यामुपासते ।
ततो भूय इव ते तमो य उ विद्यायाꣳ रताः ॥ ९ ॥

अन्यदेवाहुर्विद्ययाऽन्यदाहुरविद्यया ।
इति शुश्रुम धीराणां ये नस्तद्विचचक्षिरे ॥ १० ॥

विद्यां चाविद्यां च यस्तद्वेदोभयꣳ सह ।
अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा विद्ययाऽमृतमश्नुते ॥ ११ ॥

अन्धं तमः प्रविशन्ति येऽसम्भूतिमुपासते ।
ततो भूय इव ते तमो य उ सम्भूत्याꣳ रताः ॥ १२ ॥

अन्यदेवाहुः सम्भवादन्यदाहुरसम्भवात् ।
इति शुश्रुम धीराणां ये नस्तद्विचचक्षिरे ॥ १३ ॥

सम्भूतिं च विनाशं च यस्तद्वेदोभयꣳ सह ।
विनाशेन मृत्युं तीर्त्वा सम्भूत्याऽमृतमश्नुते ॥ १४ ॥

हिरण्मयेन पात्रेण सत्यस्यापिहितं मुखम्।
तत्त्वं पूषन्नपावृणु सत्यधर्माय दृष्टये ॥ १५ ॥

पूषन्नेकर्षे यम सूर्य प्राजापत्य व्यूह रश्मीन्त्समूह तेजो
यत्ते रूपं कल्याणतमं तत्ते पश्यामि।
योऽसावसौ पुरुषः सोऽहमस्मि ॥ १६ ॥

वायुरनिलममृतमथेदं भस्मान्तꣳ शरीरम्।
ॐ३ क्रतो स्मर कृतꣳ स्मर क्रतो स्मर कृतꣳ स्मर ॥१७॥

अग्ने नय सुपथा राये अस्मान्विश्वानि देव वयुनानि विद्वान्।
युयोध्यस्मज्जुहुराणमेनो भूयिष्ठां ते नमउक्तिं विधेम ॥१८॥

॥ इति चत्वारिंशोऽध्यायः ॥

# ईशोपनिषद्का

## शांति-मंत्र

ॐ पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात्पूर्णमुदच्यते ।
पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते ।

| | |
|---|---|
| ओम् | यह सत्य है, कि |
| १ अदः पूर्णम् | वह पूर्ण है और |
| २ इदं पूर्णम् | यह भी पूर्ण है। क्योंकि, |
| ३ पूर्णात् पूर्णं उदच्यते । | पूर्णसे पूर्ण निकलता है। |
| ४ पूर्णस्य पूर्णं आदाय पूर्णं एव अवशिष्यते । | पूर्णमेंसे पूर्ण लिया जाए तो भी पूर्ण ही अवशिष्ट रहता है। |

( १ ) पूर्ण=परिपूर्ण, संपूर्ण, समग्र, जैसा चाहिए वैसा, जिसमें जरा भी कमी नहीं है ऐसा, शक्तिमान् । ( १, ५ ) ओम्=है, ठीक, निःसंदेह सत्य, सत्य । ( अवति इति ओम् ) =रक्षक; सबका रक्षण करनेवाला ।

१–अदः = वह ( आदितत्त्व, ब्रह्म, परब्रह्म, आत्मा, परमात्मा, ईश )

२–इदं = यह ( जगत्, सृष्टि, विश्व, दृश्य, व्यक्त, अनात्मा, अनीश।)

भावार्थ – ब्रह्म पूर्ण है और उस पूर्ण ब्रह्मसे प्रकट हुआ हुआ यह जगत् भी पूर्ण है; क्योंकि पूर्णसे पूर्ण बनता है। पूर्ण ब्रह्ममेंसे यह इतना भारी जगत् प्रकट हुआ है, तो भी इससे उस ब्रह्ममें किसी भी प्रकारकी कोई भी न्यूनता नहीं हुई है; क्योंकि वह पूर्ण है। पूर्णमेंसे पूर्ण निकाला जाए तो मूल पूर्णमें कोई भी न्यूनता नहीं होती।

ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥

| | |
|---|---|
| ५ ओम् | हे सर्व-रक्षक ! |
| शान्तिः | ( वैयक्तिक ) शान्ति, |
| शान्तिः | ( सामाजिक ) शान्ति, |
| शान्तिः | ( सांसारिक ) शान्ति, |
| | ( सर्वत्र स्थिर हो । ) |

(५) शान्तिः = शांतता, समता, विषमताका अभाव। "( वैयक्तिक ) शांति=व्यक्तिके शरीरमें समता, सप्तधातुकी समानता, मन, बुद्धि, इन्द्रियां आदि सबमें वैषम्यका अभाव, उत्तम निर्दोषता, उत्तम आरोग्य इत्यादि। "( सामाजिक ) शांति=" समाजमें सब वर्णों तथा सब जातियोंमें समता और अविरोध।" (सांसारिक) शांति = " भूमि, जल, अग्नि, वायु, भूकम्प आदियोंसे निर्भयता, अथवा इनसे होनेवाली आपत्तियोंसे बचाव करनेकी यथासंभव उपाययोजना करके शान्तिकी स्थापना करना।

भावार्थ—साधक जीव जगत्‌में समबुद्धिसे रहे; पूर्णका ध्यान करता हुआ वह स्वयं पूर्णत्वको प्राप्त करनेके लिए पुरुषार्थ करे। इसमें वैयक्तिक शांतिका अभिप्राय यह है कि अपने ही शरीरसे, सब आत्मिक और प्राकृतिक शक्तियोंके बीचमें स्वस्थता और समताकी साधना, यही प्रथम पुरुषार्थ है। जाति, समाज, राष्ट्र अथवा मानव-समाज, इनमें समता और अविरोध स्थापना यह दूसरा पुरुषार्थ है; और सारे जगत्‌में शांतता उत्पन्न करनेके लिए कर्तव्यकर्म करना यह तीसरा पुरुषार्थ है प्रत्येकको अन्तिम सिद्धि द्वारा क्रमशः जीवन-मुक्ति, मुक्ति और अतिमुक्ति मिलती है।

ॐ

# ईशोपनिषद्

## आत्म-ज्ञान

### (१) आत्मोन्नतिका मार्ग।

ईशा वास्यमिदꣳ सर्वं यत्किञ्च जगत्यां जगत्।

| | |
|---|---|
| १ ईशा वास्यं इदं सर्वं | ईशसे वसनेयोग्य यह सब है। |
| २ यत् किं च जगत्यां जगत् | जो कुछ जगतीमें जगत् है। |

**(१)** ईशा=स्वामी, प्रभु ईश्वर, नियामक, आत्मा, परमात्मा, ब्रह्म, पर-ब्रह्म। "**वास्यं**"=(वस्)=रहना, होना, प्रतीत होना, परिधान करना, ओढना, आच्छादन करना, स्थिर करना, प्रीति करना, लेना, स्वीकारना. अर्पण करना। '**ईशा वास्यं**'= स्वामीसे वसनेयोग्य; स्वामी होकर वसने लायक। ईश्वरसे ओढा हुआ अथवा आच्छादित हुआ हुआ; देवके द्वारा प्रीतिसे दिया हुआ। *ईशा वास्यं इदं जगत्।* स्वतंत्र नियामकके द्वाराही रहनेयोग्य यह जगत् है। परतंत्र गुलाम बने हुएके रहनेयोग्य यह जगत् नही है।

**(२)** जगत् = हिलनेवाला, बदलनेवाला, चचल, अस्थिर, जगत्, मनुष्य। जगती = बदलनेवाली, सृष्टि, विश्व, मानव-जाति। जगत्यां जगत् = नित्य परिवर्तनशील जगत्, समुदायमे बदलनेवाला एक पदार्थ। अनेकोंमे एक; सङ्घमे व्यक्ति; समष्टिमें व्यष्टि। मानवजातिमे एक मनुष्य। जातिमें एक।

तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा, मा गृधः, कस्य स्विद्धनम् ॥१॥

| | |
|---|---|
| ३ तेन त्यक्तेन भुञ्जीथाः। | उसका दानसे उपभोग |
| ४ मा गृधः। | लोभ मत कर। |
| ५ कस्य स्वित् धनम् ? | किस एक व्यक्तिका भला धन है ? |

३ त्यक्त = त्यागा हुआ, दान किया हुआ, धर्मके लिए समर्पित किया हुआ। भुञ्जीथाः = ( भुज् ) = भोगना, खाना, उपभोग करना, स्वयं अपने लिए उपभोग करना, अपने अधिकारमें रखना, शासन करना, अपनासा कर लेना। त्यक्तेन भुञ्जीथाः = दान करके भोग कर; दान देकर अवशिष्ट रहे हुएका उपभोग कर; जगद् उपकारके लिए समर्पण करना ही अपना वास्तविक उपभोग है ऐसा समझ।

( ४ ) मा गृधः = अपने अधिकारमें जो जगत्का भाग आया हुआ हो, उसका भी लोभ मत कर, उसका उपभोग करना हो तो दान करके कर। दूसरेके पदार्थका लोभ तो कभी भी मत कर।

( ५ ) स्वित् = शंका, आश्चर्य, ठीक है क्या ? भला ? कस्य स्वित् धनम् ? = भला धन किस एक व्यक्तिका है ? धन मेरे अकेलेका है ऐसा माननेवाले लोग मृत्युके समय धन छोडकर चले जाते हैं, अतः धन किसी एक व्यक्तिका नहीं है यह बिलकुल सत्य है। तो यह किसका है ? इसका उत्तर कस्य धन = ( कः ) प्रजापतिका धन है। प्रजापालन करनेवालेका धन है, अथवा सर्व जनताका धन है, क्योंकि व्यक्तिके मरनेपर भी समाज अमर रहता है; अतः सब धन सब जनताका है और जनताका है इसीलिए व्यक्ति उसे जनताके अभ्युदयके लिए अर्पण कर अवशिष्ट रहे हुएमें ही सन्तुष्ट होकर उसका भोग करे। सब धन सम्पूर्ण जनताका है। वह किसी भी एक व्यक्तिका नहीं है, अतएव व्यक्तिको धनका लोभ छोड देना चाहिए और सबके उपकारार्थ उसका व्यय करके जो कुछ शेष बचे, उससे अपनी जीवनयात्रा चलानेके लिए उपभोग करना चाहिये।

## कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतꣳ समाः ।

| | |
|---|---|
| ९ इह कर्माणि कुर्वन् एव, ७ शतं समाः जिजीविषेत् । | यहां प्रशस्त कर्म करता हुआ ही सौ वर्ष जीनेकी इच्छा करे । |

( ६ ) कर्म = प्रशस्ततम कर्म, श्रेष्ठ पुरुषार्थ, सत्कार-संगति-दानात्मक कर्म, जनताकी उन्नतिके कर्म, लोकसंग्रहकारक उपकार कर्म। अकर्म = अकर्म दो प्रकारके है- ( १ ) जो किये हुए भी न किए हुएके बराबर हैं; और वैयक्तिक अस्तित्वके लिये ही केवल जो कारणीभूत हैं वे। ( २ ) निष्काम कर्म। विकर्म = विरुद्ध कर्म, अयोग्यकर्म, व्यक्ति और समाजकी हानि करनेवाले कर्म । ये कर्मके तीन भेद हैं। इस मत्रमे पहिला अर्थ विवक्षित है । इह = यहा, इस जगत्मे ।

( ७ ) शतं समाः = सौ वर्ष, इच्छाशक्ति उत्पन्न होनेके बादके सौ साल, अर्थात् यदि २० वर्षकी आयुमे इच्छाशक्ति प्रकट होती है, ऐसा मान ले तो तबसे सौ साल जीनेकी इच्छा प्रयत्नपूर्वक करे, इस प्रकार १२० सालकी मानवी आयु होती है । अत एव ज्योतिष् गणितकारोने यही मान स्वीकारा है। इतना पूर्ण आयुष्य प्राप्त करनेकी प्रयत्नपूर्वक इच्छा रखनी चाहिए, ऐसा उपदेश यहां पर है। 'श्रेष्ठोंका सत्कार, साथियोके साथ संगति और नीचेकी स्थितिमे रहनेवालोंको दान ' ये तीन कर्म यज्ञमें मुख्य हैं । इस कारण यज्ञ-द्वारा जनताका मेल तथा उन्नति होती है। सब यज्ञकर्मोंका यही ध्येय है। सब यज्ञ ऐसे लोकसंग्रहकारक होनेसे ऐसे लोकसंग्रहकारक प्रशस्त कर्मके लिए अपने पासके धनका व्यय करना सबके लिए उचित है। ( १ ) अज्ञा-नियोंको ज्ञानदान, ( २ ) बड़ोंका आदर, (३) अतिथियोंका सत्कार, (४) भूतमात्रपर दया, और (५) भूमि जल आदि दैवी शक्तियोका आदरपूर्वक प्रयोग; ये पांच श्रेष्ठ (यज्ञ) कर्म प्रत्येक मनुष्यके लिये करने आवश्यक हैं ।

एवं त्वयि, नान्यथेतोऽस्ति, न कर्म लिप्यते नरे ॥ २ ॥

| | |
|---|---|
| ८ एवं त्वयि, | यह ( ज्ञान ) तेरेमें ( हो ), |
| ९ इतः अन्यथा न अस्ति। | इससे दूसरा ( मार्ग ) नहीं। |
| १० कर्म नरे न लिप्यते। | कर्म नरको दूषित नहीं करते। |

( ८ ) एवं त्वयि = यहांतक जो सात उपदेश कहे, वे तुम जैसे साधकमें स्थिर हों।

( ९ ) इतः अन्यथा नास्ति = उन्नतिके लिये इसके सिवाय भिन्न मार्ग नहीं है।

( १० ) नरः = ( न रमते ) जो भोगोंमें रमता नहीं वह। कर्म नरे न लिप्यते = जो भोगोंमें फस कर अपने कर्मोंसे च्युत नहीं होता, ऐसे मनुष्यको कर्मोंसे होनेवाला दोष नहीं लगता।

[ सूचना- यहांतक जो आत्मोन्नतिका मार्ग कहा है वह यह है—

"( १ ) ईश्वरका सर्वत्र अस्तित्व मानते हुए, वह हमारे कर्मोंको देखता है ऐसा मानना, (२) सम्पूर्ण जनताके सुखमें व्यक्तिका सुख है ऐसा मानना, ( ३ ) दान करके बचे हुएका स्वत. भोग करना। ( ४ ) लोभ न करना, ( ५ ) सब धन मुझ अकेलेका नहीं है पर वह सब प्रजाका है ऐसा मानना, ( ८ ) इसी एक आत्मोन्नतिके मार्गपर दृढ विश्वास रखना, (९)उद्धारका इसके सिवाय दूसरा मार्ग नहीं है ऐसा मानना,(१०)सत्कर्म कभी बन्धन नहीं करते ऐसा मानना"। इस मार्गपर चलकर अपने जीवनको सार्थक करनेवाले लोग " समर्थ " बनकर जगत्में आदर्शभूत बनते हैं और बंधनसे मुक्त होकर अंतमें उस स्थानको जाते हैं, जहां कि आत्मोन्नति करनेवाले लोग जाते हैं परन्तु इस मार्गको न स्वीकारते हुए जो लोग आत्मघातके मार्गसे जाते हैं उनकी क्या दशा होती है, इसको तीसरे मन्त्रमें देखिए। ]

## ( २ ) आत्मघातका मार्ग।

## असुर्या नाम ते लोका अन्धेन तमसा वृताः।

| | |
|---|---|
| ११ असुर्याः नाम ते लोकाः अन्धेन तमसा आवृताः। | बलके लिए प्रसिद्ध ऐसे वे लोग, गाढ अंधकारसे व्याप्त हैं। |

( ११ ) असुर्य- 'असु+र' - 'असु' अर्थात् प्राण। उस प्राणकी शक्तिको जो ( रा-देना ) देता है वह 'असु+र' है। यह 'असुर' शब्द वेदमें 'आत्मा, परमात्मा, ईश्वर,' का वाचक है। अत उनकी जो प्राणशक्ति है उसका नाम 'असुर्य' है। "प्राणियोंको प्राणशक्ति देनेवाले देवकी प्राण-शक्ति" यह इसका अर्थ है। यह शक्ति जैसी देवोंमें वैसीही राक्षसोंमें, और जैसी सज्जनोंमें वैसीही दुर्जनोंमें रहती है। प्रत्येक शरीरमें जो बल है, वह इसी शक्तिके कारण है। शरीरमें प्राणशक्तिके नीचे जो इन्द्रियशक्ति और शारीरशक्ति कार्य कर रही है वह इसी असुर्य शक्तिके कारण है। इससे स्पष्ट हुआ कि 'असुर्य' अर्थात 'इन्द्रियोंमें और शरीरमें कार्य करनेवाले बल'। इनसे जो भिन्न हैं वे आत्माके दूसरे बल हैं, और वे प्राणसे भी उत्कृष्ट हैं, वे मानसिक, बौद्धिक और आध्यात्मिक शक्तियों द्वारा प्रकट होते हैं। बुद्धि और मनमें जो चैतन्य सामर्थ्य प्रकट हुआ है वह इस 'असुर्य' नामक बलसे भिन्न है। '**असुर्या नाम ते लोकाः**'=केवल जो शारीरिक बलके लिए प्रसिद्ध हैं ऐसे जो लोग हैं, वे शारीरिक बल दिखाना, दंगा फिसाद करना, मारपीट करना, आदि व्यवहारके लिए प्रसिद्ध हैं। सत्य, न्याय, धर्म, मानवीय उच्च आदर्श आदि बातोंके समझनेकी योग्यता इनमें नहीं है। यद्यपि इनके शारीरिक बल आत्मासेही आए हुए बल हैं, तथापि वे अपने अज्ञानके कारण असन्मार्गमें लगे होते हैं, अतएव "**अन्धेन तमसा आवृताः**"=वे लोग "**अज्ञानान्धकारसे व्याप्त हुए हुए हैं**"=ऐसा समझा जाता है। "**ये के च आत्महनः जनाः ते तान् प्रेत्य (अपि) गच्छन्ति**।=जो कोई

ताँस्ते प्रेत्याभिगच्छन्ति ये के चात्महनो जनाः ॥ ३ ॥

| | |
|---|---|
| ते प्रेत्य तान् अभिगच्छन्ति | वे मृत्युके बाद उनमें जाते हैं |
| ये के च आत्महनः जनाः | जो कोई आत्मघाती जन हैं। |

आत्मघाती जन हैं, वे वैसे मूर्ख लोकोंमे मरनेके बाद भी जाते हैं, अर्थात् उनकी जीतेजी भी इन लोगोमें गणना होती है। 'जन' = जन अर्थात् केवल प्रजनन करके कैसी भी संतति उत्पन्न करनेमे ही जो समर्थ हैं जिनसे इसकी अपेक्षा अन्य कोई प्रशंसनीय मानवीय कर्तव्य होना संभव नहीं है। ये जन आत्मोन्नतिका पुरुषार्थ करनेमे असमर्थ हैं और इनके कष्ट होनेसे इनसे यदि कोई कार्य हो भी गया, तो वह आत्माकी अवनतिका ही होता है, इसलिए इन्हे यहां आत्मघातकी कहा गया है। पूर्वके दो मंत्रोमें जो मार्ग बताया है, उस आत्मोन्नतिके मार्गका अवलम्बन न करते हुए, उसके विरुद्ध आत्मघाती मार्गोंकाही ये अवलम्बन करते हैं।

आत्मघातका मार्ग यह है—

" ( १ ) ईश्वरका सर्वत्र अस्तित्व न मानना, ( २ ) सम्पूर्ण जनताके आधारसे व्यक्ति स्थित है ऐसा न मानकर, व्यक्तिका यथा संभव स्वार्थ बढाते हुए, उससे सबके नाशके लिये कुकर्मोंको करते रहना, ( ३ ) स्वार्थपूर्वक भोग करना, ( ४ ) लोभ करना, ( ५ ) सब धन केवल मेराही है ऐसा मानना, (६) सदा कुकर्म करना, (७) जिनसे आयु क्षीण हो ऐसे हीन कर्म करते जाना, ( ८ ) एक सन्मार्गपर मनको स्थिर न रखना, ( ९ ) विपरीत मार्गोंपर विश्वास रखना ( १० ) सत्कर्म भी बंधन है ऐसा मानना। "

ये दस प्रकारके मार्ग आत्मघातके हैं। इन मार्गोंसे जो जाता है वह किस प्रकारसे अधोगतिको प्राप्त करता है यह बात इस मंत्रने दिखलाई है।

## (३) आत्म-तत्त्वका वर्णन।

### अनेजदेकं मनसो जवीयो

| | |
|---|---|
| १२ एकं, अन्-एजत्, पूर्वं, अर्शत्, मनसः जवीयः। | वह एक, चञ्चलतारहित, सबसे पुरातन, स्फूर्ति देनेवाला, मनकी अपेक्षा वेगवान् है। |

[ प्रथम मन्त्रमें 'ईश सर्वत्र बसता है,' ऐसा कहा है परन्तु वह एक है अथवा अनेक ? और उसका क्या सामर्थ्य है ? इस विषयमें कुछ नहीं कहा है। यद्यपि वहां 'ईशा' ऐसा एकवचनका प्रयोग है तथापि यह संदेह हो सकता है कि कदाचित् वह जातिवाचक एकवचन हो; अतः उपरोक्त शंकाको दूर करनेके लिए इस मन्त्रमें वह 'एक' ही है ऐसा कहकर उसके गुणोंका वर्णन किया है। वे गुण इस प्रकार हैं-] 'एकं'=वह पूर्ण ब्रह्म एक है। 'अनेजत्' =वह हिलता नहीं अर्थात् वह स्थिर है। वह सर्वत्र व्याप्त होनेसे इधर उधर नहीं जाता, वह चंचल नहीं है। 'पूर्वं' =वह सबसे पूर्वका है। जगत् निर्माणके भी पूर्व वह था। 'अर्शत्' = ( ऋष=गति ) सबको गति देनेवाला है, स्फूर्ति देनेवाला है, वह चालक, प्रेरक और निरीक्षक है। 'मनसः जवीयः'= वह मनकी अपेक्षा वेगवान् है। आत्मा, बुद्धि, मन, प्राण, इन्द्रियां और शरीर इस क्रमसे देखे तो, प्रथमकी अपेक्षा दूसरेमें गति कम और तीसरेमें उससे भी कम इस प्रकारसे गति कम होती जाती है। इसलिए वह मनसे ऊपर दो तीन सीढीयां आगे होनेसे मनसे भी अधिक वेगवान् है। मन चचल है, पर मन जिसका चिन्तन करता है वहां वह ब्रह्म पूर्वसेही व्याप्त होनेसे, मनसे पूर्व वह सर्वत्र फैला हुआ है। [ मनसे वह अत्यन्त वेगवान् होनेसे प्राप्त नहीं कर सकता यह बात स्पष्टही है, परन्तु इतर 'देव' ( इन्द्रियां ) उसे प्राप्त कर सकते हैं वा नहीं ? इस शंकाका उत्तर इस प्रकार है— ]

नैनद्देवा आप्नुवन् पूर्वमर्शत् ।
तद्धावतोऽन्यानत्येति तिष्ठत्

| | |
|---|---|
| १३ देवाः एनत् न आप्नुवन् | इन्द्रियां इसे प्राप्त नहीं करतीं। |
| १४ तत् तिष्ठत् धावतः अन्यान् अत्येति । | वह स्थिर होता हुआ दौडते हुए दूसरोंके आगे जाता है। |

( १३ ) देवा· एनत् न आप्नुवन् = देवोंके तीन क्षेत्र हैं। ' व्यक्तिगत देव ' व्यक्तिमें आख, कान आदि इन्द्रिया देव हैं। ये इन्द्रियां बहिर्मुख होनेसे इन्हें अन्तरात्माका दर्शन होता नहीं। ' मानव-समाजस्थ देव '= ज्ञानी ( शब्द शास्त्री ), शूर, व्यापारी, कारीगर, ये मनुष्य-समाजमें देव हैं। ये व्यवहारमें जुटे रहते हैं अत इन्हें भी परमात्म-साक्षात्कार नहीं होता। " जगत्में स्थित देव " = अग्नि वायु, चन्द्र, सूर्य आदि देव जगत्में हैं। वे भी ब्रह्म साक्षात्कारके अधिकारी नहीं हैं। इस प्रकार ये तीनों क्षेत्रोंके देव अन्तरात्माको पा नहीं सकते। व्यवहारमें न फसने हुए जो बन्धनसे छूटता है, व नि सग वृत्तिसे रहता हुआ उस परमात्माके लिए आत्मसर्वस्वका समर्पण करता है वही सन्त उसे प्राप्त कर सकता है।

( १४ ) " तिष्ठत् " = वह ब्रह्म स्थिर है। ऐसा होते हुए भी वह " धावत· अन्यान् अत्येति "=दौडते हुए दूसरे पदार्थोंके भी पहिले गया हुआ होता है। व्यक्तिमें इन्द्रियां दौड रही हैं, समाजमें मनुष्य भगदौड मचा रहे हैं, जगत्में सूर्य, चंद्रादि नक्षत्र भी दौड रहे हैं। परन्तु ये सब जहां दौड कर जाते हैं, वहां पहिलेसेही ब्रह्म पहुंचा हुआ होता है। चाहे कोई कितना भी तेज दौडता हो पर वह इस आत्मासे पूर्व पहुचनेके स्थानपर पहुच नहीं सकता। ( दूसरे मन्त्रमें ' प्रयत्न कर्म करते हुए सौ वर्षतक जीनेकी प्रयत्नपूर्वक इच्छा करनी चाहिए " ऐसा कहा है। परन्तु इसपर ऐसी शका उठती है

## तस्मिन्नपो मातरिश्वा दधाति ॥ ४ ॥

| | |
|---|---|
| १५ तस्मिन् मातरि-श्वा अपः दधाति । | उसके आधारसे माताके(गर्भमें) रहनेवाला(जीव)कर्मोका धारण करता है । |

कि अन्तके जो कर्म होगें, उनका फल मृत्यु हो जानेसे उस व्यक्तिको नहीं मिलेगा और ऐसी दशामें क्या वे उत्तम कर्म व्यर्थ जाएगें ? इसका उत्तर " किए गए कर्म व्यर्थ नहीं जाते " ऐसा अग्रिम मन्त्रभागमें दिया हुआ है, उसे अब यहां देखिए - ]

( १५ ) 'मातरि-श्वा '=माताके उदरमें रहनेवाला जीव, जिसका पूर्वका शरीर छूट गया है और जिसका दूसरा देह बन रहा है, वह माताके गर्भमें आया हुआ जीव, ' तस्मिन् अपः दधाति ' = उस ब्रह्मके आधारसे अपने कर्म धारण करता है । जिस प्रथम शरीरसे कर्म किये थे वह यद्यपि नष्ट हो गया और आगेका शरीर नहीं भी मिला, तो भी इससे पूर्व कृत अच्छे बुरे कर्म नष्ट नहीं होते । परमेश्वरके त्रिकालमें स्थिर नियमोंसे वे कर्म संस्कार रूपसे आत्माके पास रहते हुए जीवको अच्छे बुरे भोग देते ही हैं । [ अथवा ' **ब्रह्मण्याधाय कर्माणि संगं त्यक्त्वा करोति यः । लिप्यते न स पापेन०** । ' ( भ. गी. ५।१० ) ब्रह्मको समर्पण करते हुए आसक्तिरहित कर्म जो करता है, वह पापसे मुक्त हो जाता है । ' इस गीताके वचनानुसार भी इस मन्त्रभागका अर्थ हो सकता है। ' तस्मिन् अपः मातरिश्वा दधाति '= उस ब्रह्मको कर्म समर्पण करते हुए जो जीव कर्म करता है, (वह पापसे बद्ध नहीं होता ) । दूसरे मन्त्रमें ' **नर कर्मसे लिप्त होता नहीं** ' = ऐसा कहा है, वह किस प्रकारसे ? यह इस मन्त्रभागने दिखाया है, ऐसा यहां सम्बन्ध जानना चाहिए । ] इस मन्त्रमें कहे अनुसार आत्माका ध्यान करना चाहिए । (इस मन्त्रभागसे पुनर्जन्मकी कल्पना उत्तमतया दिखाई गई है ।)

तदेजति तन्नैजति तद्दूरे तद्वन्तिके ।
तदन्तरस्य सर्वस्य तदु सर्वस्यास्य बाह्यतः ॥ ५ ॥

| | |
|---|---|
| १६ तत् एजति ( एजयति ) | वह हिलाता है, ( परन्तु ) |
| १७ तत् न एजति । | वह ( स्वयं ) हिलता नहीं । |
| १८ तत् दूरे | वह दूर है, ( और ) |
| १९ तत् उ अन्तिके । | वह निश्चयसे समीप ( भी है ) |
| २० तत् अस्य सर्वस्य अन्तः | वह इस सबके अन्दर है ।(और) |
| २१ तत् उ अस्य सर्वस्य बाह्यतः | वह निश्चयसे इस सबके बाहर ( भी है ) |

( १६-२१ ) तत् = वह, ब्रह्म, आत्मा, परमात्मा, पूर्ण ईश्वर ।

( १६ ) " तत् एज ( य ) ति = वह सबको प्रेरित करता है, चलाता है, फिराता है परन्तु—

( १७ ) ' तत् न एजति ' = वह स्वयं हिलता नहीं, चचल नहीं होता । वह सदा स्थिर व अचल रहता है ।

( १८-१९ ) ' तत् दूरे, तत् उ अन्तिके ' = वह दूर है और निश्चयसे पास भी है; अर्थात् वह सर्वत्र समान रूपसे व्याप्त है, अथवा वह अज्ञानी मनुष्यको अत्यन्त दूर और अप्राप्य प्रतीत होता है, इसके विरुद्ध ज्ञानी भक्तके वह अत्यन्त समीप है ।

( २०-२१ ) " तत् अस्य सर्वस्य अन्तः बाह्यतः च " = वह इस सबके अन्दर और बाहर है, वह कहीं नहीं, ऐसा नहीं । सबके अन्दर है इसका अर्थ वह मनुष्यके अन्दर भी है ही । अत वह वस्तुत अत्यन्त समीप है, पर भक्तिहीन मनुष्यको उसके समीप होते हुए भी उसके समीप होनेका अनुभव नहीं होता । [ प्रथम मन्त्रमें ' ईश सर्वत्र बसता है ' ऐसा कहा है । यही उपदेश ४ और ५ वे मन्त्रोंमें अधिक स्पष्ट किया है । ]

## ( ४ ) आत्माकी व्यापकता।

यस्तु सर्वाणि भूतान्यात्मन्येवानुपश्यति ।
सर्वभूतेषु चात्मानं ततो न विजुगुप्सते ॥ ६ ॥

| | |
|---|---|
| २२ यः तु सर्वाणि भूतानि आत्मनि एव अनुपश्यति । | जो वास्तवमें सब भूतोंको आत्मामें अनुभवसे देखता है, |
| २३ सर्वभूतेषु च आत्मानं अनुपश्यति । | ( और ) सब भूतोंमे आत्माको अनुभवसे देखता है, ( वह ) |
| २४ ततः न विजुगुप्सते । | किसीका तिरस्कार नहीं करता। |

[ पूर्वके दो मंत्रोमें जो ईशके गुणोका वर्णन किया है वह केवल शाब्दिक बोधके लिये नही है, वह मनुष्यके स्वभाव और आचरणमे आना चाहिए, मनमे रहना चाहिये और कार्यमे परिणत होना चाहिए। वह आचरणमें आने लगा तो मनुष्यमे कैसी समबुद्धि होती है वह इसमे दिखायी है।

( २२ ) ' यः भूतानि आत्मनि अनुपश्यति ' = जो मनुष्य उत्पन्न हुए हुए सब पदार्थ, विशेषत सर्व प्राणिमात्र, आत्माके अन्दर है, ऐसा अनुभवसे विश्वासपूर्वक जानता है; और इसी प्रकार—

( २३ ) ' सर्वभूतेषु आत्मानं = सर्व भूतोमे उस एक अद्वितीय आत्माको अनुभवपूर्वक देखता है, वह सब भूतोके अन्दर बाहर आत्माका विश्वासपूर्वक अनुभव लेनेकें कारण,

(२४) ' ततः न विजुगुप्सते '=किसी भूतमात्रका तिरस्कार नहीं करता, उनसे दूर रहनेका भाव उसकें मनमे नही आता, उसकें विषयमे कोई भी संदेह मनमे नही होता। ( वाजस० पाठ. ) ' ततो न विचिकित्सति '=उनकें विषयमें संशय नही करता। सर्व भूतोके विषयमे वह समान आत्मभाव

## ( ५ ) सर्वत्र आत्मभाव ।

यस्मिन्त्सर्वाणि भूतान्यात्मैवाभूद्विजानतः ।
तत्र को मोहः कः शोक एकत्वमनुपश्यतः ॥ ७ ॥

| | |
|---|---|
| २५ यस्मिन् विजानतः | जहां विज्ञानीकी |
| आत्मा एव | आत्मा ही |
| सर्वाणि भूतानि अभूत; | सर्व भूत बन गयी; |
| २६ तत्र एकत्वं अनुपश्यतः | वहां एकत्व अनुभव करनेवालेको |
| कः मोहः ? | मोह कैसा ? और |
| कः शोकः ? | शोक भी कैसा ? |

मनमे रखता है। उसकी सर्वत्र समदृष्टि होती है। पूर्वके मन्त्रोमें कहा अनुभव अधिक दृढ होनेके पश्चात् ' सब भूत आत्मामें और आत्मा सब भूतोंमें है, ' इतनेही अनुभवपर स्थिर न रहता हुआ, ज्ञानीभक्त उससे ऊपरकी भूमिका पर जाकर सर्वत्र ' आत्मैकत्वकी महिमा ' का प्रत्यक्ष करता है। यह अनुभव इस मन्त्रने बताया है— ]

( २५ ) वि+जानत् = विशेष रीतिसे जाननेवाला, देखनेवाला, अनुभव लेनेवाला, विशेष ज्ञानी । " विजानतः " ऐसे ज्ञानीके लिए ' यस्मिन् ' = जब, जिस समय, जिस अवस्थामें, जिस भूमिकापर पहुच जानेके बाद, जो अनुभव मिला, वह है: ' आत्मा एव सर्वाणि भूतानि अभूत् ' = आत्माही सर्व भूत बने, आत्मस्वरूपही सब विश्व भासने लगा, ऐसा जानकर अन्तमें यह जानना कि सामर्थ्य समर्थका निज ऐश्वर्य है और वह उससे भिन्न नहीं है। ऐसा जिसको ठीक अनुभव हुआ; उसमे सर्वात्मभाव स्थिर हुआ एसा समझना योग्य है।

(२६) तत्र = वहां, उस अनुभवकी अवस्थामें; ' एकत्वं अनुपश्यतः ' = सर्वत्र एक आत्मतत्त्वका अनुभव लेनेवाले उस ज्ञानी मनुष्यको, ' कः मोहः, कः शोकः ' = कौनसा मोह भ्रममे डालेगा और कौनसा शोक

## ( ६ ) परमात्माके गुण-वर्णन।

स पर्यगाच्छुक्रमकायमव्रणमस्नाविरꣳ शुद्धमपापविद्धम्
कविर्मनीषी परिभूः स्वयम्भूर्याथातथ्यतोऽर्थान्-

| | |
|---|---|
| २७ स पर्यगात्, | वह सर्वत्र व्यापक है। |
| अकायं | वह देह-रहित, |
| अस्नाविरं, अव्रणं | स्नायु-रहित, व्रणरहित, |
| शुद्धं, अपापविद्धं, शुक्रः | शुद्ध, निष्पाप, तेजस्वी (समर्थ), |
| १८ कविः, मनीषी, | द्रष्टा, ज्ञाता ( मनका स्वामी ), |
| परिभूः, स्वयंभूः। | विजयी और स्वयभू है। |

भला दु ख उत्पन्न करनेमे समर्थ होगा ? एसे ज्ञानीको मोह और शोक जरा भी कष्ट नही पहुचा सकते, वे उसे छूभी नही सकते। [ 'ईश सर्वत्र है' ऐसा जो प्रथम मत्रने कहा है, उसका पुन अधिक स्पष्टीकरण इस आठवे मत्रने किया है, और वह " शुद्ध, समर्थ, सर्वत्र, स्वयम्, व्यवस्थापक है, ऐसा यह मत्र बतला रहा है— ]

(२७) 'स पर्यगात्' =वह आत्मा सब स्थानमे पहुचा हुआ है, सर्व व्यापक है, वह सब जानता है, सर्वत्र है। 'अ-काय, अस्नाविर, अव्रण' = वह शरीररहित है अत एव वह स्नायु और व्रणसे रहित है। 'अ-पाप-विद्ध' = वह पापोंसे ग्रस्त नहीं है। वह निष्पाप है। 'शुद्ध, शुक्र' = वह पवित्र होनेसे निष्पाप, तेजस्वी और समर्थ है।

( २८ ) 'कविः' = ( क्रान्तदर्शी ) उसे अतीन्द्रिय ज्ञान है। आखोसे जो दीखता है उसे देखता हुआ उससे परेका भी देखनेवाला वह कवि है। 'मनीषी' = मनको स्वाधीन रखनेवाला है। 'परि-भूः' = सबसे श्रेष्ठ

*

